# वसुधारा एवं कृष्णयमारि साधन

— व्रजवल्लभ द्विवेदी —

[ बहुत वर्ष पहले त्रिवेन्द्रम् से 'ईशानशिवगुरुदेवपद्धति' नामक ग्रन्थ चार जिल्दों में प्रकाशित हुआ था। अभी इसका पुनः प्रकाशन हुआ है। यद्यपि मूलतः यह शैव तन्त्र की पद्धति है, किन्तु यहाँ पंचदेवोपासना के अतिरिक्त बौद्ध तन्त्रों में वर्णित वसुधारा और कृष्णयमारि की पूजापद्धति भी दी गई है। यह सामग्री किस बौद्ध तन्त्र से ली गई है, स्वभावतः जिज्ञासा होती है। 'धीः' के विद्वान् पाठक हमारी जिज्ञासा का समाधान कर सकेंगे, अतः उक्त ग्रन्थ में प्रदर्शित इन दोनों साधनाओं के मूलरूप को यहाँ एक संक्षिप्त वक्तव्य के साथ प्रस्तुत किया जा रहा है। ]

यं शैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो
बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्तेति नैयायिकाः।
अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्मेति मीमांसकाः
सोऽयं वो विदधातु वाञ्छितपदं त्रैलोक्यनाथो हरिः॥ ( 1.3 )

भारतीय संस्कृति में सर्वधर्म-समभाव की स्थापना बहुत पहले हो चुकी थी, इसके प्रमाण के रूप में हनुमन्नाटक का यह श्लोक उद्धृत किया जाता है। पंचदेवोपासना का उल्लेख मनुस्मृति में है, यह बात तो स्पष्ट नहीं होने पाती, किन्तु पुराणों में इसका उल्लेख अनेक स्थानों पर मिलता है। विष्णु के 10 अवतारों में भगवान् बुद्ध का तथा 24 अवतारों में जैन आद्य तीर्थंकर ऋषभदेव का समावेश यहाँ किया गया है। पुराणों के काल के विषय में विद्वानों में परस्पर-विरोधी अनेक मन्तव्य हैं, किन्तु विष्णुधर्मोत्तर ( उपपुराण ) 6-7 शताब्दी का ग्रन्थ है, इस पर प्रायः सभी विद्वान् एकमत हैं। [1]यहाँ पंचदेवोपासना का उल्लेख पाया जाता है।

पांचरात्र ( वैष्णवमत) की अहिर्बुध्न्यसंहिता का भी प्रायः यही समय माना जाता है। यहाँ 39 विभवावतारों में भगवान् बुद्ध का समावेश किया गया है। स्पन्दकारिका की स्पन्द-प्रदीपिका नामक टीका के लेखक उत्पल वैष्णव[2] मायावामनसंहिता के प्रमाण से कहते हैं कि एक ही भगवान् विष्णु, शिव, सूर्य, बुद्ध आदि अनेक नामों से पुकारे जाते हैं। कश्मीर के द्वैतवादी सिद्धान्तशैव दर्शन के प्रसिद्ध व्याख्याता भट्ट नारायणकण्ठसुत भट्ट रामकण्ठ ने 'सर्वागमप्रामाण्य' नामक ग्रन्थ की रचना की थी। यह ग्रन्थ तो आज उपलब्ध नहीं है, किन्तु ग्रन्थ के इस नाम से

---

1. इस वचन की अभी परीक्षा अपेक्षित है।
2. "तथा च मायावामनसंहितायां विष्णु-शिव-बुद्धादिरूपतया तत्तच्छक्तिचक्रपरिवारयुतस्तत्कारणं भगवानेक एव ध्यानभेदेनोपास्यत्वेनाभिहितः" ( पृ० 92 )।

ही इनकी सर्वधर्म-समभाव की दृष्टि प्रस्फुरित हो उठती है। अभिनवगुप्त ने आगम की परिभाषा देने के बाद कहा है कि [1]आगम पद उस व्यक्ति के लिये उसी शास्त्र का वाचक मान लिया जायगा, जिस पर कि उसका विश्वास जम गया हो। इस दृष्टि के अनुसार हम जेंदावेस्ता, बाइबिल और कुरान जैसे ग्रन्थों का भी आगम कोटि में समावेश कर विश्व के सभी धर्मों में समता दृष्टि की स्थापना कर सकते हैं।

'धीः' के प्रथम और तृतीय अंक में हमने "बौद्ध, शैव और शाक्त तन्त्रों में तुलनात्मक सामग्री" शीर्षक से इन तन्त्रों के समान दृष्टि-बिन्दुओं को अभिव्यक्ति देने वाली सामग्री का संकलन किया था। अभी दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना की तरफ से केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी में भारतीय तन्त्रशास्त्र की बौद्ध, जैन, शैव, वैष्णव और शाक्त शाखाओं पर एक सप्ताह ( 6-12 फरवरी, सन् 1992 ) की कार्यशाला आयोजित की गई थी। इस अवसर पर पढ़े गये निबन्धों और विद्वानों के द्वारा व्यक्त किये गये विचारों से इनकी अन्य भी अनेक समानताओं पर अच्छा प्रकाश पड़ा है। इस कार्यशाला का पूरा विवरण शीघ्र ही प्रकाशित हो सकेगा और तब हम इन सबकी परस्पर की समानताओं और विशेषताओं से अच्छा परिचय प्राप्त कर सकेंगे।

स्मार्त परम्परा में पंचायतन पूजा का समावेश कब हुआ, यह अभी गम्भीर गवेषणा का विषय है। प्राचीन स्मृतियों, पुराणों और साम्प्रदायिक उपनिषदों के आधार पर ही हम इस सम्बन्ध में किसी निष्कर्ष तक पहुँच सकते हैं। तन्त्रशास्त्र की स्मार्त परम्परा के उद्भव और विकास पर भी तभी सही तरह से सोचा जा सकता है। अभी हमारे सामने प्रपञ्चसार और शारदातिलक ये दो ग्रन्थ ऐसे हैं, जिनमें पंचायतन पूजा का विस्तार से उल्लेख है। प्रपञ्चसार के विवरणकार का कहना है कि इसमें समस्त आगमों के सारसंग्रह रूप प्रपञ्चागम का सार संगृहीत है। विवरण के इस वाक्य को स्पष्ट करते हुए प्रयोगदीपिकाकार कहते हैं कि समस्त पद से सत्त्व-सागरसंहिता आदि का ग्रहण किया जाता है। यहाँ तत्त्व के स्थान पर सत्त्व छप गया लगता है, क्योंकि तत्त्वसागर का अनेक तान्त्रिक और स्मार्त निबन्ध ग्रन्थों में उल्लेख मिलता है। इन दो टीकाकारों की उक्तियों से यह स्पष्ट हो जाता है कि प्रपञ्चसार से पहले तत्त्वसागरसंहिता जैसे अनेक आगम ग्रन्थों के आधार पर प्रपञ्चागम नामक ग्रन्थ की रचना की गई थी और उसी का संक्षिप्त रूप यह प्रपञ्चसार है।

इस प्रपञ्चचार का उल्लेख ईशानशिवगुरुदेवपद्धति में प्रपञ्च अथवा प्रपञ्चसार के नाम से सात बार हुआ है। यह उल्लेख वहाँ [2]तत्त्वसागर के साथ भी मिलता है। [3]सर्वज्ञानसमुद्र जैसे अन्य

1. "आगमो हि नामायं शब्दनसंक्रान्तिशरीरः.........स च यो यस्य हृदये निरूढिमागतः स एव" ( ईश्वर-प्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी, भा० 3, पृ० 89, 96 )।
2. ईशानशिवगुरुदेवपद्धति ( 1।14।260, 264 )।
3. वहीं, भा. 3, पृ० 99.

अनेक ग्रन्थ यहाँ उद्धृत हैं। इससे इतनी बात स्पष्ट हो जाती है कि प्रपञ्चसार से पहले भी इस स्मार्त पंचायतन परम्परा का विशाल साहित्य उपलब्ध था। शारदातिलक, ईशानशिवगुरुदेवपद्धति और प्रपञ्चसार के कर्ता, काल आदि के विषय में हम अन्यत्र[1] लिख चुके हैं, अतः उसको यहाँ दुहराने की आवश्यकता नहीं है। ईशानशिवगुरुदेवपद्धति के आधार पर हमें यहाँ कुछ लिखना है।

इस ग्रन्थ का प्रकाशन बहुत वर्ष पहले म० म० पण्डित टी० गणपति शास्त्री जी ने त्रिवेन्द्रम् से चार जिल्दों में किया था। अभी चार जिल्दों में ही इसका पुनर्मुद्रण हुआ है। इस संस्करण के सम्पादक डा० एन० पी० उण्णी ने प्रथम जिल्द की विस्तृत भूमिका में यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि इस ग्रन्थ की रचना केरल में हुई। उनके इस मत की असारता पर भी हमने वहीं प्रकाश डाला है और इस ग्रन्थ की चारों जिल्दों में उद्धृत ग्रन्थों और ग्रन्थकारों की नामावली भी दे दी है, जिसकी सहायता से विद्वद्गण किसी सही निर्णय तक पहुँच सकें। इस ग्रन्थ में स्मार्त पंचायतन पूजा का ही नहीं, बौद्ध तन्त्रों में वर्णित देवी वसुधारा और कृष्णयमारि की साधन पद्धति का भी समावेश किया गया है। इन दोनों प्रकरणों को हम यहाँ कोष्ठकों में प्रदर्शित आवश्यक संशोधनों के साथ प्रकाशित कर रहे हैं, जिससे कि तन्त्रों की संग्राहिका मनोवृत्ति का भी परिचय मिल सके। इससे हमें यह जानने में भी सुविधा होगी कि किन बौद्ध तन्त्रों से यह सामग्री ली गई है।

यहाँ प्रथम वसुधारा साधन के पहले श्लोक में आया स्वर शब्द 16 की संख्या का सूचक न होकर सात का सूचक है। गान्धर्व शास्त्र में सात ही स्वर माने जाते हैं। इस बात की पुष्टि चौथे श्लोक में आये 'सप्तार्ण' शब्द से होती है। यहाँ वसुधारा के दो मन्त्र वर्णित हैं—मूल मन्त्र और साध्य मन्त्र। मूल मन्त्र सात अक्षर का और साध्य मन्त्र 15 अक्षरों का है। आगे 32 वर्ण का भी एक मन्त्र उपदिष्ट है। मन्त्रोद्धार की पद्धति प्रपञ्चसार से मिलती-जुलती है, किन्तु यहाँ की परिभाषाएँ उससे भिन्न लगती हैं। षडङ्गन्यास और षडङ्ग मन्त्रों का निरूपण भी यहाँ हृदय, उपहृदय आदि की बौद्ध पद्धति के अनुसार ही किया गया है। 8-10 श्लोकों में यहाँ पाँच बुद्धों और आठ बोधिसत्त्वों के नामों का उल्लेख है। बोधिसत्त्वों के नाम यहाँ सात ही मिलते हैं और जो नाम यहाँ दिये गये हैं, वे भी धर्मसंग्रह में वर्णित आठ बोधिसत्त्वों के नामों से कुछ भिन्न प्रकार के हैं। अतः इन नामों के आधार ग्रन्थ की और आठवें नाम की खोज हमें कहीं अन्यत्र करनी पड़ेगी। न्यास, मुद्रा, ध्यान आदि के साथ पूरी साधनविधि का निरूपण करते समय यहाँ सात रत्नों की पूजा का भी विधान मिलता है। कुछ मुद्राओं के लक्षण भी यहाँ प्रदर्शित हैं। देवी वसुधारा के मण्डप का और तोरण, छत्र आदि मांगलिक वस्तुओं का भी यहाँ उल्लेख मिलता है।

1. द्रष्टव्य—"आचार्यशङ्करीयः प्रपञ्चसारः" शीर्षक निबन्ध।

आगे रत्न सिंहासन पर आसीन देवी वसुधारा के ध्यान आदि का निरूपण किया गया है और परिवार देवताओं के यजन एवं हवन आदि का विधान बता कर इनकी फलश्रुति दी गई है।

कृष्णयमारि-साधन के प्रारंभ में सात प्रकार से सम्पन्न होने वाले अभिचार कर्मों का उल्लेख किया गया है। द्वादशाक्षर मूल मन्त्र के अतिरिक्त यहाँ भी षडङ्ग मन्त्रों का स्वरूप बता कर फिर विद्वेषण, उच्चाटन आदि के मन्त्र और प्रयोग निर्दशित हैं। कृष्णयमारितन्त्र का प्रकाशन यहाँ से शीघ्र ही होने जा रहा है। उस समय उपोद्घात के लेखन में इस सामग्री का भी यथोचित उपयोग किया जायगा।

## वसुधारा-साधन[1]

ताराम्भसी सुधाशब्दः सोष्टोऽग्निरथ ठद्वयम्।
कथितो वसुधाराया मूलमन्त्रः स्वराक्षरः ॥ 1 ॥
साग्निहोत्रोऽम्बकोऽथ स्यात् ततो वाली हरान्तगः।
श्रीकरीति त्रयो वर्णा धनधान्यपदे ततः ॥ 2 ॥
पृथक् करिपदोपेते वह्नेर्जाया च कीर्तिता।
मन्त्रोऽयं वसुधारायाः साध्यसंज्ञस्तु सिद्धिदः ॥ 3 ॥
पूर्वोऽत्र मूलमन्त्रः स्यात् सप्तार्णस्तेन पूजयेत्।
द्वितीयं साधयेन्मन्त्रं जपहोमक्रियादिभिः ॥ 4 ॥
ऋषिर्बुद्धमुनिश्छन्दश्चोष्णिगप्यतिशक्वरी।
देवता वसुधाराख्या लक्ष्मीर्विश्वाभिपूजिता ॥ 5 ॥

ॐ वसुधार ! ठठ हृदयम्। ॐ श्रीः वसु ठठ उपहृदयम्। ॐ वसुश्रिये ठठ उपहृदयस्योपहृदयम्। ॐ वसु ठठ ललाटे। ॐ वसुश्रिये ठठ शिरसि। ॐ वसु स्वाहा वषट् शिखायाम्। ॐ वसु स्वाहा वौषट् अशेषाङ्गकवचम्। ॐ वसु स्वाहा फट् अस्त्रम्।

जपेत् तु पूर्वसेवार्थं साध्यमन्त्रं त्रिलक्षकम्।
सन्ध्यासु चार्धरात्रे [च] जपपूजाविधिः स्मृतः ॥ 6 ॥
विशुद्धदेहः शुद्धात्मा मौनी शुद्धाम्बरादिकः।
चन्दनेनार्धरात्रे तु बिम्बमालिप्य वर्तुलम् ॥ 7 ॥
पञ्चबुद्धान् प्रणम्यादौ बोधिसत्त्वाष्टकं तथा।
अक्षोभ्यवैरोचनकौ रत्नसम्भवमेव च ॥ 8 ॥

1. ईशान०, भा० 2, मन्त्रपाद 26 पटल, पृ० 113–119 तक

अमिताघं(भं) तथामोघसिद्धिं तारादिनामभिः ।
पद्मपाणिश्च मैत्रात्मा गगनादिगजाह्वयः ॥ 9 ॥

समन्तभद्रसंज्ञश्च तथा यक्षाधिपाह्वयः ।
ततः स्यान्मञ्जुघोषाख्यस्तथा विष्कम्भकाह्वयः ॥ 10 ॥

त्रांबीजोत्थं हिरण्याद्रिं ध्यायेदतिमनोहरम् ।
तस्योपरि तथारामं कल्पवृक्षैरलङ्कृतम् ॥ 11 ॥

तन्मध्ये मणिभिर्दिव्यैश्चितं हैमस्थलं स्मरेत् ।
तत्र यङ्कारजं पद्मं स्मृत्वा तत्र स्थितः स्वयम् ॥ 12 ॥

ॐ स्वभावशुद्धाः सर्वसमाः(त्वाः) सर्वशुद्धोऽहम् ।

इति मूर्धादिपादान्तं त्रिवारं विन्यसेत् सुधीः ।
मैत्रीं सुधी(खि)षु सर्वेषु करुणां दुःखितेषु च ॥ 13 ॥

पुण्यशीलेषु सन्तोषमुपेक्षां पापकर्मसु ।
भावयेत् प्राणिवर्गेषु सदा सन्तुष्टमानसः ॥ 14 ॥

ॐ हुं त्रां आं खं हुं

अङ्गुष्ठादितलान्तं तु त्रिवारं विन्यसेदिति ।

ॐ सर्वतथागतानां सर्वसिद्धयः संपद्यन्ताम् । सर्वतथागताश्चाधितिष्ठन्ताम् ।

नाभिहृन्मस्तकेष्वेतैः क्रमात् कुर्यात् त्रिरञ्जलिम् ॥ 15 ॥

ॐ वसुधारे ! अभितिष्ठस्व माम् ।

अनेनाञ्जलिना मूर्ध्नि न्यस्तेनैनां प्रणम्य तु ।

ॐ समये ! सोम्ये ! समयङ्करि ! महासमये ! नमः ठठ ।

बद्ध्वा समयमुद्रां तामूर्ध्वमुत्क्षिप्य दर्शयेत् ॥ 16 ॥

तथैव वज्रमुद्रां च दर्शयेत् साध्यविद्यया ।
ततो हिरण्यपात्रादौ गन्धपुष्पाम्बुपूरिते ॥ 17 ॥

मूलं विन्यस्य सपूज्य स्वशिरः प्रोक्षयेत् तु तैः ।
पूजाद्रव्यं तथा स्थानमवोक्ष्यार्घ्यजलैस्तथा ॥ 18 ॥

अधः कल्पतरोर्ध्यात्वा रत्नसिंहासनाम्बुजे ।

ॐ श्रिये, श्रीकरि ! धनकरि ! धान्यकरि ! एह्येह्यागच्छ भगवति वसुधारे ! ठठ ।

अनेनावाहयेद् देवीं वक्ष्यमाणस्वरूपिणीम् ॥ 19 ॥

अथ सकृतौ—

हेमनिभां पीवरकुचकलशां चन्द्रमुखीमलिकुलरुचिकेशीं
कञ्चुलिकाङ्गीं कुवलयनयनां चारुभुजां तनुतरवरमध्याम् ।
हेमकिरीटां कनकमणिमयैराभरणैः शुचिनिवसनगन्धै-
रञ्चितमाल्यैरधिगतवपुषं कान्तिमतीं प्रणमत वसुधाराम् ॥ 20 ॥

[ कान्तिमती, तन्वीति केचित् । ]

तिष्ठन्तीं विनिधायाङ्घ्रिं वसुर्वर्षिघटीमुखे ।
आकुञ्चिताङ्घ्रिजानुस्थवामपाणिस्थडा(दा)डिमाम् ॥ 21 ॥
रत्नवर्षिघटीगर्भमुत्पलं चापरे करे ।
स्यन्दमानार्थधाराढ्यनालनिर्गतवल्लरीम् ॥ 22 ॥

इत्थं ध्यात्वा तु तां देवीं मूलेनावाह्य मण्डले ।
मूलमन्त्रेण चार्घ्याद्यैरुपचारैर्यजेत् क्रमात् ॥ 23 ॥

अमिताभाह्वयं बुद्धं कल्पवृक्षमधोम्बुजे ।
पीतवर्णं ध्याननिष्ठं शिखिनं मुण्डितं स्मरेत् ॥ 24 ॥
तत्पार्श्वगं तथा शुक्लं भास्वराब्जे कपर्दिनम् ।
साङ्गाजिनोत्तरीयाढ्यं पद्मे लोकेश्वरं स्मरेत् ॥ 25 ॥

वामपार्श्वे वज्रपाणिं श्यामं वज्रधरं तथा ।
किरीटादिविभूषाढ्यं पद्मे नाभिस्थपाणिनम् ॥ 26 ॥

ॐ सं ठठ । ॐ धां ठठ । ॐ रं ठठ । ॐ वसुधे ! ठठ । ॐ वसुन्धरि ! ठठ ! वसुमति ! श्रिये ठठ । ॐ वसुधारि । ठठ ।

दिग्विदिक्ष्वभिपूज्यैतास्तत्पङ्कजदलाग्रगाः ।
मध्ये मूलेन देवीं तां तत्पार्श्वे श्रीमहाश्रियौ ॥ 27 ॥

श्रीरूपे पङ्कजे पूज्ये वसुर्वर्षिघटीकरे ।

ॐ चक्ररत्नाय नमः । ॐ मणिरत्नाय नमः । ॐ असिरत्नाय नमः । ॐ अश्वरत्नाय नमः । ॐ स्त्रीरत्नाय नमः । ॐ पुरुषरत्नाय नमः । ॐ गजरत्नाय नमः ।

सप्तैतान्यपि रत्नानि पद्मस्थान्यग्रतो यजेत् ॥ 28 ॥

तेषामुभयतो यक्षनागराजाभिधानकान् ।
ऊर्ध्वतो देवपुत्रांश्च प्रणतान् सेवयागतान् ॥ 29 ॥

इत्थं सपरिवारां तां यजेद् गन्धादिभिः क्रमात् ।
मुद्राभिर्वक्ष्यमाणाभिर्वसुधाभिरनुक्रमात् ॥ 30 ॥

अन्तःस्थाङ्गुष्ठयुग्मा तु मुद्रा समयसंज्ञिता ।
तस्यास्तर्जादिमोक्षेण तिस्रः पुष्पादिसंज्ञिताः ॥ 31 ॥

कनिष्ठानखमारोप्य ज्येष्ठाग्रं वज्रलक्षणम् ।
मुक्तशेषाङ्गुलिः प्रोक्ता दीपमुद्रेति देशिकैः ॥ 32 ॥

बद्ध्वाञ्जलिं तु पात्राभं पार्श्वस्थाङ्गुष्ठयोगतः ।
नैवेद्यमुद्राऽथ मिथो निर्गताग्राङ्गुलिर्भवेत् ॥ 33 ॥

सामान्यमुद्रा सर्वत्र प्रणामविषये स्मृता ।
तृतीयपर्वमध्याभ्यां तर्जाभ्यां कुञ्चितं स्पृशेत् ॥ 34 ॥

किञ्चिद् विनिर्गताङ्गुष्ठमुद्रावाहनसंज्ञिता ।
अर्धरात्रे जपेन्मन्त्रं साध्यं पञ्चदशाक्षरम् ॥ 35 ॥

मूलेन सप्तवर्णेन पूजयेत् तां यथाविधि ।
मासाच्च वित्तं लभते षण्मासाद् धनदो भवेत् ॥ 36 ॥

प्राह्णे नित्यं जपेन्मन्त्रं निशीथे जुहुयात् तिलैः ।
राजानं वशयेदिष्टमर्थं तस्माल्लभेत च ॥ 37 ॥

सिद्धार्थैरथवा हुत्वा शुभ्रैर्भूपो वशे भवेत् ।
ह्रस्वश्रीर्वायुरोष्ठस्थो दीर्घमाद्यन्ततः करी ॥ 38 ॥

ढणचषि ढान्यर्चाषि पुष्पिकरि ऋद्धिकरि अविघ्नकरि सर्वकरि ठठ ।

द्वात्रिंशदर्णो मन्त्रोऽयं प्राग्वदङ्गादिकं स्मृतम् ।
प्राग्वत् पूजाजपध्यानैर्वसुधारेष्टदा भवेत् ॥ 39 ॥

अथान्यः साध्यमन्त्रस्य पूर्वोक्तस्योच्यते विधिः ।
क्षीरोदहेमपुलिने कल्पकोद्यानमण्डिते ॥ 40 ॥

हेमपक्षिमृगाकीर्णे चिन्तयेत् स्वर्णमण्डपम् ।
दशयोजनविस्तारं शतयोजनमायतम् ॥ 41 ॥

मण्डपं तदुपेन्द्रेण देव्यर्थं निर्मितं धिया ।
स्तम्भैर्दिव्यैर्मणिमयैरष्टोत्तरसहस्रकैः ॥ 42 ॥

युक्तं वैडूर्यसोपानं स्फाटिकान्तरकुट्टिमम् ।
पद्मिनीशतसङ्कीर्णं दिव्योद्यानैश्च शोभितम् ॥ 43 ॥

तोरणच्छत्रकलशप्रदीपाङ्कुशचामरैः ।
शङ्खस्फटिकचक्राङ्कध्वजदर्पणमण्डितम् ॥ 44 ॥

अन्यैश्च मङ्गलैर्युक्तं मुक्तादामावलम्बितम् ।
तन्मध्यदेशे ध्यात्वाथ रत्नसिंहासनं पुनः ॥ 45 ॥

तस्योपरि महत्पद्मं सहस्रदलशोभितम् ।
तत्कर्णिकास्थितां देवीं वसुधारां विचिन्तयेत् ॥ 46 ॥

तद्यथा—

कल्पतरुमूले रत्नहरिपीठे श्रीमदरुणाब्जे नैकशतपत्रे
सुस्थितपदाब्जां श्याममणिवर्णां तुङ्गकुचकुम्भां चारुमुखचन्द्राम् ।
हारमणिमालाहेममकुटाद्यैराभरणमुख्यैर्भूषिततनुं तां
चित्रवसनाढ्यां साभयदवामां डा(दा)डिमकपाणिं नौमि वसुधाराम् ॥ 47 ॥

मणिमाला ।

देवीमेवंविधां ध्यात्वा तस्या दक्षिणपार्श्वगम् ।
मुक्तामाणिक्यधाराढ्यघटीहस्तं धनेश्वरम् ॥ 48 ॥

वामतश्चामराग्र्येण हेमदण्डेन सन्ततम् ।
वीजयन्तीं समृद्धिं च दिव्यरूपां विचिन्तयेत् ॥ 49 ॥

ॐ धर्माय नमः । ॐ बुद्धाय नमः । ॐ सह्याय (संघाय) नमः । ॐ सागरनिर्घोषाय नमः । ॐ वज्ररक्षाय नमः । ॐ तरुणिने नमः । ॐ आर्यविलोकेश्वराय नमः । ॐ प्रज्ञाय(यै) नमः । ॐ सरस्वत्यै नमः । ॐ सर्वबोधिसत्त्वेभ्यो नमः ।

एतान् सिंहासनस्याधो दशदिक्षु यजेत् क्रमात् ।
षडङ्गमन्त्रैः प्रागुक्तैर्विन्यस्याशां च बन्धयेत् ॥ 50 ॥

एवं सपरिवारां तामभिपूज्य यथाविधि ।
मौनी शुचिर्जपेन्मन्त्रं सत्यमेव वदेत् सदा ॥ 51 ॥

विशेषेणास्य मन्त्रस्य सत्योक्त्या लभते फलम् ।
जपाद् दशांशं जुहुयात् पद्मैराज्यविमिश्रितैः ॥ 52 ॥

ततः श्रीमान् भवेन्मन्त्री नित्याभ्यासार्चनाहुतैः ।
पूर्वोदिताभिर्मुद्राभिर्मन्त्रैः पूर्वोदितैः क्रमात् ॥ 53 ॥

अर्धरात्रे तथा प्रातः श्रियं विन्देद् यजन् जपन् ।
बिल्वच्छायोषितो बिल्वसमिद्भिर्वाथ तत्फलैः ॥ 54 ॥

नित्यं हुत्वाष्टसाहस्रं षण्मासाद् राज्यभाग् भवेत् ।
पक्षं पयोव्रतो नित्यं प्रातः सन्तर्प्य यो जपेत् ॥ 55 ॥

अर्धरात्रे च तां ध्यायन् धनधान्यपतिर्भवेत् ।
प्रातरष्टौ सहस्रं च सन्तर्प्य सलिलैः शुभैः ॥ 56 ॥

मासेन तु समृद्धिः स्याद् वशयेच्च जगत्त्रयम् ।
ध्यायन् सम्पूजयेन्नित्यं जपन् सन्तर्पयन्नपि ॥ 57 ॥

महतीं श्रियमाप्नोति वर्षमात्रान्न संशयः ।
दूर्वाभिरायुरारोग्यं पद्मैर्बिल्वैः श्रियं धनम् ॥ 58 ॥

जुह्वदाप्नोति वस्त्राणि नवाज्यैराज्यसंप्लुतम् ।
चन्दनेनार्धरात्रे तु समालिप्य तु मण्डलम् ॥ 59 ॥

पुष्पैर्विकीर्य विविधैस्तस्मिन्नावाह्य पूजयेत् ।
घृतदीपशतं दत्त्वा गन्धाद्यैरर्चयेत् क्रमात् ॥ 60 ॥

अर्धरात्रं समारभ्य यावत् स्यादरुणोदयः ।
जपेत् सजागरो मन्त्रं वसुधारामनुस्मरन् ॥ 61 ॥

ततस्तु हेमधाराग्रे नरस्थूला पतिष्यति ।
अष्टोत्तरसहस्रं तु नाभिदघ्नजले स्थितः ॥ 62 ॥

जपन् सप्तदिनाद् वृष्टिं लभते पुष्टिवर्धिनीम् ।
पञ्चप्रादेशमात्रे तु पटे देवीं यथाविधि ॥ 63 ॥

संलिख्य तूक्तरूपाढ्यां पूजयेत् सिद्धिभाग् भवेत् ।
प्रातश्चैवार्धरात्रे च चन्दनालिप्तमण्डले ॥ 64 ॥

सम्पूज्यैनां जपन् जुह्वद् यथोक्तं फलमश्नुते ।

**वसुधाराधिकारः ॥**

6

## कृष्णयमारि साधन[1]

अथाभिचाराः शत्रूणां धर्मवेदद्रुहां स्मृताः ।
ते च सप्तविधाः स्तम्भविद्वेषोच्चाटमारणैः ॥ 1 ॥

भ्रान्त्युत्सादनयोग(गै)श्च यन्त्रमन्त्रहुतादिभिः ।
सिध्यन्त्यौषधयोगैश्च तत्तत्तन्त्रनिदर्शनात् ॥ 2 ॥

प्रागेव कथितास्त्वस्मिन् ग्रन्थे गाणपतादिषु ।
त्रिष्टुबादिषु दौर्गेषु शक्त्यघोरास्त्रयोरपि ॥ 3 ॥

वैष्णवेषु नृसिंहादिकल्पेषु पृथगीरिताः ।
ते चाभिचर्याविषये विनियोज्या विजानता ॥ 4 ॥

धर्मसंरक्षणार्थाय लिख्यन्ते ये न दर्शिताः ।
वैभीतफलकामध्ये क्रोधं गैरिकया लिखेत् ॥ 5 ॥

मध्ये भान्तविदर्भाख्यां क्षेऽथ मांसाष्टकं बहिः ।
बाह्येऽष्टवज्रं माहेन्द्रं लिखेद् वासुकिना ततः ॥ 6 ॥

शङ्खपालेन चावेष्ट्य नाम वक्त्रे तयोर्लिखेत् ।
निर्माल्ये निखनेत् तां तु शिलां चोपरि निक्षिपेत् ॥ 7 ॥

परसैन्यादिकानां तु स्तम्भनं तदुदाहृतम् ।
मध्येऽब्जस्याह्वयं वर्म कवचं दिग्दलेष्वपि ॥ 8 ॥

कोणे च भूमिं पञ्चान्तः साष्टदिग्वज्रभूगृहम् ।
तत्सूचिषु लिखेद् वर्म बहिर्वारुणमण्डलम् ॥ 9 ॥

हारिद्रविघ्नक्रोडस्थं पीतद्रव्यार्चितं न्यसेत् ।
प्राग्वत् संस्तम्भनमिदं परचक्रादिविद्विषाम् ॥ 10 ॥

यमराजसदोमेय यमोयोरुणयोदय ।
दययोनिरयक्षेय यक्षेशश्च निरामयः ॥ 11 ॥

ॐ ह्रीं विकृताननाय हुं फट् स्वाहा ।

मन्त्रो द्वादशवर्णोऽयं यमस्य समुदीरितः ।

ॐ ह्रीं कृष्णवर्णाय, ॐ विकृताननाय, ॐ नववक्त्राय पिङ्गलजटामकुटधारिणे, ॐ हुं सहस्रादित्योदयप्रभाय, ॐ ह्रीं त्रिणेत्राय नेत्रत्रयाय वौषट्, ॐ ह्रीं विकृताननाय हुँ फट् । अस्त्रम् ।

यमान्तकस्य मन्त्रस्य षडङ्गानि स्वजातिभिः ॥ 12 ॥

---

1. ईशान०, भा० 2, मन्त्रपाद पटल 47, पृ० 344-348.

ॐ धूमान्धकाराय ठठ इति यममन्त्रः। स्वयमेवाङ्गानि।

वर्तुलत्रितये मध्ये दक्षिणोत्तरसंस्थितम्।
रेखाद्वयं विलिख्याथ पूर्वपश्चिमतस्तथा ॥ 13 ॥
दक्षिणोत्तरयोर्लेख्यं शिरसी महिषाश्वयोः।
कोणेषु रेखा चैकैका शूलान्यग्रेषु वै लिखेत् ॥ 14 ॥

रेखाग्रेष्विति यावत्।

चिताङ्गाराक्षनिम्बाद्भिर्विलिखेच्छवकर्पटे ।
प्रथमे वर्तुले तत्र लिखेदक्षरपञ्चकम् ॥ 15 ॥
मध्यप्राग्याप्ययाम्योदक्कोष्ठेऽत्रक्षरपञ्चकम् ।
क्रमेण यममेदक्षे नामकर्म च मध्यगम् ॥ 16 ॥
द्वितीये वर्तुले पूर्वयाम्याप्योत्तरकोष्ठगान्।
रादोयोयेति संलिख्य ततः कोष्ठचतुष्टये ॥ 17 ॥
कोष्ठद्वयेषु विलिखेज्जङ्गारुण निरावर।
निरकरणानिदनिरक्षोऽनिलेशगान् (?) ॥ 18 ॥
पुनरन्तःस्थशूलानां पार्श्वकोष्ठाष्टकेषु वै।
यमाष्टाक्षरमालिख्य पुनस्तद्द्वादशाक्षरम् ॥ 19 ॥
अन्तर्बहिःस्थशूलाग्रसूचिकासु लिखेदपि।
यमान्तकं दलाग्रेषु नेमिबाह्ये दलेषु तत् ॥ 20 ॥
एतदारभ्य यन्त्रं तु संपुटे तु शरावयोः।
स्निग्धयोर्मध्यतो गच्छेत् श्मशानादौ खनेच्च तत् ॥ 21 ॥
बलिं च निक्षिपेत् पूर्वं द्रव्यैरेतैर्यमाय तु।
पयोदध्योदनै रात्रीर्मध्वाज्यं मुद्गमाषकौ ॥ 22 ॥
मोदकं सक्तुलाजांश्च सर्वान् प्रागीशगोचरे।

द्वादशाक्षरेण यमान्तकवक्त्रेषु नवकृत्वः क्षिपेत्।

लोकेशेभ्यश्च कौबेर्यां यक्षेभ्यश्चाथ नैऋते ॥ 23 ॥
राक्षसेभ्यश्च सर्वासु भूतेभ्यो दिक्षु निक्षिपेत्।
चक्रस्य दक्षिणे स्वीयैर्नामभिः प्रक्षिपेद् बलिम् ॥ 24 ॥
यमराजश्च कालश्च यमो वैवस्वतस्तथा।
शान्तश्च प्रेतराजश्च मृत्युरन्तक एव च ॥ 25 ॥
कृतान्तो धर्मराजश्च यमनामानि वै दश।
एभिर्नमोन्तैः स्वार्णाद्यं यममन्त्रैर्बलिं हरेत् ॥ 26 ॥

ततो विघ्नादिमातृभ्यो वीरभद्राय च क्षिपेत् ।
लोकेशेभ्यश्च कौबेर्यां यक्षेभ्यश्चाथ नैर्ऋते ॥ 27 ॥
राक्षसेभ्यश्च सर्वासु भूतेभ्यो दिक्षु निक्षिपेत् ।
ह्रस्वा शक्तिश्च खं साग्निर्बिन्दुसर्गयुतो मनुः ॥ 28 ॥
शरावयोर्लिखेदेतत् साध्याख्याभ्यां विदर्भितः ।
इष्टमेकं लिखेत् स्वर्णलेखिन्या रोचनारसैः ॥ 29 ॥
श्मशानमषिसिक्तेन काकपक्षेण चापरम् ।
नद्यास्तु तीरयोस्तौ तु निखनेद् द्वेषकृन्मिथः ॥ 30 ॥

घर्मटिके घर्मटिके घोरे विद्वेषिणी विद्वेषकारिणी घोराघोरयोरमुकामुकयोः काकोलूकादिकृतपुंसोलूकपक्षाभ्यां पाणिभ्यां तर्पयेदपि । विद्वेषणम् ।

साध्याख्यां च विदर्भां च धर्मवायुगृहे लिखेत् ।
अष्टदिक्ष्वनिलः सर्गी स्यादक्षफलके ततः ॥ 31 ॥
पुनः पुनर्घर्मटिकया लिखित्वा मार्जयेच्च तत् ।
तच्चूर्णं शिरसि न्यस्तं शत्रोरुच्चाटकारकम् ॥ 32 ॥
धुर्धूराम्भो मषियुतं श्मशानध्वजकर्पटे ।
पूर्वोक्तयन्त्रमालिख्य कृष्णसूत्राभिवेष्टितम् ॥ 33 ॥
काकानने तन्निक्षिप्य शत्रुसैन्ये विसर्जयेत् ।

सेनोच्चाटनं भवति ।

श्मशानवस्त्रे तद्भस्म काकपक्षाहिचर्मयुक् ॥ 34 ॥
रक्ततन्तुवृतं न्यस्तमुच्चाटनकरं परम् ।
चिताभस्म नरस्यास्थि ब्रह्मदण्डीयुतं खनेत् ॥ 35 ॥
काकपक्षं नरस्यास्थि राजीवोच्चाटनं द्वयम् ।
अश्विकीलं त्रियश्रं तु दुर्गाबीजयुतं खनेत् ॥ 36 ॥
शत्रुपादे गृहे वापि भवेदुत्सादनं रिपोः ।
परिद्वन्द्वं च वर्मान्ते स्वाहान्तं मनुनामुना ॥ 37 ॥
निम्बकीलं विशाखायां खनेदुत्सादनं गृहे ।
निम्बस्थवायसगृहं दग्ध्वा तु चितिकानले ॥ 38 ॥
तद्भस्म द्वारि विन्यस्तं गृहोत्सादनमावहेत् ।
तदेव शिरसि क्षिप्तं विद्वेषोच्चाटकारकम् ॥ 39 ॥

# आर्यदेव एवं उनकी तान्त्रिक रचनायें

—डॉ० बनारसी लाल—

[ नागार्जुन के शिष्यों में आर्यदेव प्रमुख हैं, जिन्होंने माध्यमिक मत को अत्यन्त सुस्पष्ट रूप से प्रतिपादित किया है। आर्य नागार्जुन की भाँति आर्यदेव का भो माध्यमिक दर्शन एवं तन्त्र दोनों विषयों पर समान रूप से अधिकार था और इन दोनों विषयों पर अनेक ग्रन्थों की रचना की। सिद्ध कर्णरिपा आर्यदेव का ही पर्यायवाची नाम स्वीकार किया जाता है। आधुनिक इतिहासकार इस दृष्टि से एक से अधिक आचार्य के होने का मत प्रतिपादित करते हैं, जिसकी समीक्षा आवश्यक है। प्रस्तुत लेख में आर्यदेव के नाम से संस्कृत में उपलब्ध स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद, प्रतिपत्तिसारशतक तथा चित्तविशुद्धिप्रकरण के आधार पर आर्यदेव की तान्त्रिक दृष्टियों का संक्षेप में विवेचन करने का प्रयास किया गया है। ]

आर्य नागार्जुन द्वारा प्रतिपादित माध्यमिक दर्शन के प्रमुख व्याख्याकारों में आर्यदेव अप्रतिम हैं। आर्यदेव को नागार्जुन का साक्षात् शिष्य स्वीकार किया जाता है। इन्होंने माध्यमिक दर्शन को स्पष्ट करने के लिये टीका-ग्रन्थों के अतिरिक्त अनेक स्वतन्त्र ग्रन्थों की भी रचना की। उनमें चतुःशतक प्रमुख है। आचार्य चन्द्रकीर्ति ने इस पर टीका भी की है। इसके अतिरिक्त आचार्य के कुछ अन्य ग्रन्थ हैं, जिनमें मन्त्रनय को भी प्रतिपादित किया गया है। आधुनिक इतिहासकारों की यह दृष्टि रहती है कि एक ही आचार्य के विभिन्न मतों से सम्बद्ध ग्रन्थों को देखकर एक से अधिक आचार्य के होने का मत प्रतिपादित कर देते हैं। आर्यदेव के सम्बन्ध में भी यह स्वीकार किया गया है कि माध्यमिक एवं तान्त्रिक आर्यदेव भिन्न-भिन्न हैं। इसके पीछे प्रमुख दृष्टि यह रहती है कि आर्यदेव के नाम से अनेक तान्त्रिक कृतियाँ भी प्राप्त होती हैं, अतः तान्त्रिक आर्यदेव माध्यमिक से भिन्न हैं। इस सम्बन्ध में यह भी स्वीकार किया जाता है कि तन्त्रों का प्रवर्तन काफी पश्चाद्वर्ती है, जिसे सातवीं शताब्दी के बाद सिद्धाचार्यों ने प्रचलित किया।

आर्यदेव का समय 170-270 ई० के आस-पास माना जाता है। कुमार जीव ने इनकी जीवनी का चीनी अनुवाद लगभग 405 ई० में[1] किया। आर्यदेव के जन्मस्थान के विषय में सामान्यतः यह स्वीकार किया जाता है कि वह दक्षिणापथ के रहने वाले थे। तारानाथ के अनुसार इनका जन्म सिंहल देश के राजा के उद्यान में कमलगर्भ से हुआ। वहाँ के राजा ने इनका पालन-पोषण अपने पुत्र की तरह किया। बाद में इन्होंने दक्षिण भारत में आकर नागार्जुन का शिष्यत्व

---

1. बौद्ध धर्म के विकास का इतिहास, पृ० 392.

ग्रहण किया और तैर्थिक दुर्दर्शकाल को शास्त्रार्थ में पराजित किया[1]। अन्यत्र यह भी विवरण मिलता है कि इन्होंने मातृचेट नामक ब्राह्मण को शास्त्रार्थ में पराजित किया[2]। तारानाथ के अनुसार मातृचेट, पितृचेट, अश्वघोष एवं दुर्दर्शकाल एक ही व्यक्ति के नाम-पर्याय हैं[3]। एक अन्य मतानुसार वह सिंहल देश के पञ्चशृंग नामक राजा के पुत्र थे। बड़ा होने पर उन्हें उपराज पद पर बिठाया गया, परन्तु इनकी रुचि राजकाज की अपेक्षा प्रव्रजित होने में थी। इसलिये राजसी वैभव को त्याग कर हेमदेव नामक उपाध्याय से प्रव्रज्या ग्रहण कर उपसम्पन्न हुए। जब यह तीनों पिटकों में पारंगत हो गये, तो सिंहल देश से तीर्थ-स्थानों के दर्शन के लिये तथा आचार्य नागार्जुन का दर्शन करने के लिये इन्होंने जम्बुद्वीप की ओर प्रस्थान किया।

आर्यदेव के सम्बन्ध में अनेक प्रकार की मान्यताएँ प्रचलित हैं। तारानाथ के अनुसार श्रीपर्वत पर आचार्य नागार्जुन से इनकी भेंट हुई। आचार्य नागार्जुन से इन्होंने माध्यमिक मत के साथ-साथ रसायन आदि अनेक सिद्धियाँ प्राप्त की। अन्त में नागार्जुन ने इन्हें बौद्ध शासन की बागडोर सौंप दी। उन्हीं दिनों दुर्दर्शकाल नामक ब्राह्मण शास्त्रार्थ में बौद्धों को पराजित कर रहा था और नालन्दा के बौद्ध पण्डित उससे शास्त्रार्थ करने का साहस नहीं कर रहे थे। तब आर्यदेव को नालन्दा आमन्त्रित किया गया। परन्तु मार्ग में तैर्थिक जाति की एक स्त्री को सिद्धि प्राप्त करने के लिये किसी पण्डित बौद्ध-भिक्षु के नेत्र की आवश्यकता थी। जब उसने आचार्य से नेत्र मांगा, तो आचार्य ने सहर्ष अपना एक नेत्र निकाल कर उसे सौंप दिया। नालन्दा पहुंच कर तैर्थिकों को शास्त्रार्थ में पराजित कर उन्हें सद्धर्म में दीक्षित किया और दीर्घकाल तक नालन्दा में रहकर अध्ययन-अध्यापन करते रहे। जीवन के अन्तिम दिनों में ये पुनः दक्षिण चले गये तथा कांची के पास राहुलभद्र को शासन की बागडोर सौंप कर निर्वाण को प्राप्त हुए[4]। इनकी मृत्यु के सम्बन्ध में यह भी धारणा थी कि इनसे शास्त्रार्थ में पराजित किसी तैर्थिक ने इनकी हत्या कर दी थी।

इनके एकाक्ष होने के सम्बन्ध में दूसरी अवधारणा यह भी है कि उस समय महेश्वर की एक ऊँची स्वर्णमयी प्रतिमा थी, जिसके सम्बन्ध में यह मान्यता थी कि इस मूर्ति के समक्ष की गई कामना अवश्य पूरी होती है। इस मान्यता को भ्रममात्र सिद्ध करने लिये आचार्य ने इस मूर्ति की एक आँख निकाल दी। परन्तु बाद में आचार्य ने अपने अहंकार पर काबू पाकर अपनी निरहंकारिता सिद्ध करने के लिये अपनी भी एक आँख निकाल ली[5]। बुस्तोन के अनुसार श्रीपर्वत

---

1. बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ० 48.
2. बौद्ध दर्शनमीमांसा, पृ० 237–238.
3. बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ० 51; **Indian Buddhist Pandits, P. 9–13.**
4. बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ० 48–49.
5. बौद्ध धर्म के विकास का इतिहास, पृ० 392.

से नालन्दा जाते हुए मार्ग में एक वृक्ष देवता को इन्होंने अपनी एक आँख दान कर दी थी[1]। इन प्रसंगों से ज्ञात होता है कि वह एक आँख से काने थे। इस लिये यह 'कानपा' या 'काणदेव' के नाम से भी प्रसिद्ध हुए।

## आर्यदेव एवं सिद्ध कर्णरिपा

आचार्य हरप्रसाद शास्त्री ने आर्यदेव और सिद्ध कर्णरिपा को एक ही व्यक्ति स्वीकार किया है। उनका मानना है कि आर्यदेव का चर्यानाम ही कर्णरिपा है। चौरासी सिद्धों के वृत्तान्त के अनुसार इनके हाथ में हर समय 'करना' का पत्ता रहता था, इसलिये इनका नाम कर्णरिपा प्रसिद्ध हो गया। 'एकाक्ष' या काना होने से ही ये काणेरिपा के नाम से प्रसिद्ध हो गये हों, ऐसा भी सम्भव है। यद्यपि आधुनिक अध्येता इस पर एक मत नहीं है, तथापि सिद्धाचार्यों की जीवनी के प्रसंग में परम्परागत भोट विद्वानों ने आर्यदेव का दूसरा नाम कर्णरिपा ही स्वीकृत किया है। अनेक सिद्धों की सूचियों में आर्यदेव तथा अन्य कुछ सिद्धों की सूचियों में कर्णरिपा समीकृत है। अभयदत्त तथा बुस्तोन की सिद्ध-सूचियों में कर्णरिपा ही समीकृत है[2]। सिद्ध कर्णरिपा की जीवनी में भी इनके एकाक्ष होने की घटना कुछ भिन्न रूप में प्रतिपादित है। सिद्ध कर्णरिपा आचार्य नागार्जुन के शिष्य थे। जब आचार्य को यह ज्ञान हो गया कि उनके शिष्य को सिद्धि प्राप्त हो गई है, तब उन्होंने कहा कि तुम इस संसार में मत बैठो। यह सुनते ही वह आकाश मार्ग से उड़ चले। तब कर्णरिपा के साथ पहले से जो वृक्ष देवी थी, उससे उन्होंने पूछा कि तुमने किस आशय से मेरी सेवा की ? तो उसने उत्तर दिया कि मुझे आपसे कुछ नहीं चाहिये। मैंने केवल आपकी आँख के प्रति आसक्त होकर सेवा की थी। मुझे आपकी आँख चाहिये। तब आचार्य ने अपनी एक आँख निकाल कर उसे दे दी। अतः आर्यदेव एकाक्ष हैं, फलतः वह कानपा या कर्णरिपा के नाम से प्रसिद्ध हो गये[3]।

## आर्यदेव की तान्त्रिक रचनाएँ

आर्यदेव के नाम से भोट तन्ग्युर संग्रह में निम्नलिखित तान्त्रिक कृतियों की सूचना मिलती है—

1. चतुष्पीठयोगतन्त्रसाधनोपायिका
2. ज्ञानेश्वरीसाधन
3. श्रीचतुष्पीठतन्त्रराजनाम मण्डलोपायिकाविधि सारसमुच्चयनाम
4. श्रीचतुष्पीठगूढार्थनिर्देश एकद्रुमपञ्जिका
5. वज्रघण्टापूजासाधनक्रम

---

1. H story of Buddhism, P. 130-132.
2. देखें—सिद्ध एवं अपभ्रंश साहित्य का सर्वेक्षण, 'धीः' अंक 1
3. चौरासी सिद्धों का वृत्तान्त, पृ० 47-48.

6. प्रदीपोद्योतननाम टीका[1]
7. चर्यामिलापकप्रदीप[2]
8. चित्तावरण-विशोधननामप्रकरण
9. स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद
10. अभिसम्बोधिक्रमोपदेश
11. श्मशानविधि
12. श्रीगुह्यसमाजनिष्पन्नक्रमान्तक
13 निर्विकल्पप्रकरण
14. अतिगुह्याचिन्त्यनाम पञ्चविंशगुप्तमार्ग
15 भगवान् मञ्जुघोषविचारण
16. प्रतिपत्तिसारशतक
17. नैरात्म्यपञ्चदशदेवीस्तोत्र
18. क्रोधभयनाशनी साधननाम
19. क्रोधभयनाशनी होमविधिनाम
20. महादेवत्रयसाधन

उपर्युक्त ग्रन्थों में चित्तविशुद्धिप्रकरण ( चित्तावरणविशोधननामप्रकरण ), प्रतिपत्ति-सारशतक, स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद तथा चर्यामेलापकप्रदीप की संस्कृत पाण्डुलिपियाँ प्राप्त होती हैं। प्रतिपत्तिसारशतक की अधूरी मातृका राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू में प्राप्त है[3]। स्वाधिष्ठान-

1. गुह्यसमाजतन्त्र पर रचित चन्द्रकीर्ति की 'प्रदीपोद्योतनटीका षट्कोटिव्याख्या' से यह भिन्न है, तो० संख्या 1794

2. यह ग्रन्थ 'संशयपरिच्छेद' के नाम से संस्कृत में अपूर्ण प्राप्त है। राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू ( ल० सं० 3.363, पत्र सं० 37, लिपि प्राचीन नेवारी ) से प्राप्त इस पाण्डुलिपि का विवरण 'दुर्लभ ग्रन्थ परिचय' के अन्तर्गत 'धीः' अंक 10, पृ० 6-9 में दिया गया है। यह पूर्ण ग्रन्थ एकादश पटलात्मक है। प्राप्त संस्कृत पाण्डुलिपि पंचम परिच्छेद के कुछ अंश तक ही उपलब्ध है। प्राचीन नेवारी में होने से इसकी अभी देवनागरी में प्रतिलिपि नहीं हो पाई है, अतः इस समीक्षा में इसका समावेश नहीं किया है। भोट अनुवाद में यह ग्रन्थ तन्ग्युर संग्रह देगे संस्करण ( तो० 1803 ) में प्राप्त है। वहाँ यह ध्यातव्य है कि लुप्त बौद्ध वचन संग्रह में उद्धृत सूतक के वचन 'सुप्तप्रबुद्धे तु न' तथा 'फलेन हेतुमामुद्रच' संशयपरिच्छेद में उपलब्ध हो जाते हैं।

3. राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू–(ल० सं–1,1697) इसके प्रारम्भ में 45 श्लोक नहीं हैं।

क्रमप्रभेद एक अन्य लघु ग्रन्थ है, जिसकी पूर्ण प्रति मिल गई है[1]। यहाँ कणेरिपा के नाम से उद्धृत ग्रन्थों को प्रस्तुत नहीं किया गया है। चित्तविशुद्धिप्रकरण का नाम भोटानुवाद में चित्तावरणविशोधननाम प्रकरण ( तो० 1804 ) है। सर्वप्रथम इसको म० म० हरप्रसाद शास्त्री ने जर्नल आफ एशियाटिक सोसायटी आफ बेंगाल, सन् 1908 में प्रकाशित किया था। इसके पाठ काफी अपूर्ण थे। इसे बाद में पी० वी० पटेल ने भोट-पाठ के आधार पर पाठ-पूर्ति कर पुनः विश्वभारती से प्रकाशित किया। ये तीन चार प्रमुख ग्रन्थ हैं, जिनमें आर्यदेव के तान्त्रिक विचारों का प्रकाश मिलता है। चर्यामेलापक एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। आर्यदेव के 'सूतक' नाम से उद्धृत वचन चर्यामेलापक के हैं। जैसे स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद में कहा है—

[2]"सूतके यत्समुद्दिष्टं यच्च बुद्धकुलं महत्" ( स्वा० क्र० 30 )।

यहाँ भोटानुवाद में सूतक का अर्थ चर्यामेलापक ही किया है, अतः यह परीक्षणीय है। 'सूतक' के नाम से विभिन्न ग्रन्थों में उद्धृत वचनों का संग्रह 'लुप्त बौद्ध वचन संग्रह' के अन्तर्गत किया गया है[3]। इन ग्रन्थों का यहाँ संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है।

## 1. स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद

स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद के प्रारम्भ में ही ग्रन्थकार विभिन्न दृष्टियों का उल्लेख करते हुए उन दृष्टियों का निवारण करना ग्रन्थ-रचना का प्रयोजन बताते हैं। ये दृष्टियाँ हैं अस्ति की, नास्ति की और अस्तिनास्तिविनिर्मुक्त मध्यमा की। इन दृष्टियों के रहते हम माया को जान नहीं सकते। ग्रन्थकार के अनुसार अस्ति की जो कल्पना है, वह शाश्वत दृष्टि है और

---

1. इसकी सूचना 'धीः' के 'दुर्लभ ग्रन्थ परिचय' के अन्तर्गत अंक 4, पृ० 22 तथा अंक 10, पृ० 20-24 में दी गई है। इसके कुछ अंशों का प्रकाशन 'गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह' के अन्तर्गत 'अद्वयविवरण-प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धिः' के साथ हुआ है। (पृ० 212 पंक्ति 3 से पृ० 213, पंक्ति 22) मूलतः ये श्लोक ( 3-20½ ) स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद के हैं, परन्तु पाण्डुलिपियों के पत्र आपस में मिल जाने से उक्त अंश 'अद्वयविवरण-प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धिः' के साथ मिल गया है तथा यथावत् 'गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह' में प्रकाशित हुआ है।
2. चर्यामेलापक ( तो० 1803 ) ब्ल्यू एनाल्स के अनुसार इसमें आम्नायों का भी निर्देश है ( पृ० 362-363 ) स्वाधिष्ठाक्रमप्रभेद की भांति स्मरण एवं संहारक्रम का भी उल्लेख है। 'स्वाधिष्ठानक्रम' के उक्त श्लोक के भोट अनुवाद ( तो० 1805 ) में सूतक का अर्थ 'चर्यामेलापक' ही अनूदित है। अतः यह कहा जा सकता है कि चर्यामेलापक का ही दूसरा नाम सूतक है।
3. लुप्त बौद्ध-वचन संग्रह, भाग 1, पृ० 88।

नास्ति की जो कल्पना है, वह उच्छेद दृष्टि है। अस्ति और नास्ति से मुक्त जो मध्यम दृष्टि है, वह भी एक दृष्टि है और उसके प्रति हमारा अभिनिवेश होता है। इस कारण हम माया, अर्थात् स्वाधिष्ठान का साक्षात्कार नहीं कर सकते। अतः स्वाधिष्ठान की प्राप्ति के लिये इन सभी दृष्टियों का निवारण होना चाहिये।

**माया एवं स्वाधिष्ठान**

स्वाधिष्ठान का अर्थ यहाँ माया को जानकर मायोपम जगत् के व्यवहार से है, अर्थात् जो संवृति सत्य है, वह माया है। संवृति सत्य के आधार पर हम परमार्थ सत्य का ज्ञान कर सकते हैं। इस ग्रन्थ में इसे ही बताया गया है—

यत् सत्यं संवृतिः प्रोक्तं बुद्धानां कायलक्षणम्।
सेयं माया समुद्दिष्टा स्वाधिष्ठानमिहोच्यते ॥ ( स्वा० क्र० 5 )

ग्रन्थकार का कहना है कि सम्पूर्ण त्रैलोक्य, सचराचर जगत् इसी से व्याप्त है। इस माया का साक्षात्कार अल्प पुण्यवान् नहीं कर सकते। केवल जो विज्ञ हैं, वे ही इसका अवबोध कर सकते हैं। इसके साक्षात्कार के लिये किसी प्रकार की दृष्टि एवं सिद्धान्त की आवश्यकता नहीं है। ग्रन्थकार यह स्वीकार करते हैं कि जो अस्ति, नास्ति और इनसे निर्मुक्त दृष्टि बनती है, वह अभिनिवेशकारक है। अभिनिवेश या पूर्वाग्रह के रहने से सत्य का बोध नहीं होता। इसे जानने के लिये किसी प्रकार के नियम, व्रत, शुचि, तप एवं दुष्कर चर्या की आवश्यकता नहीं है। इसे अदुष्कर चर्याओं द्वारा बिना नियम में बंधे, सुख एवं हर्ष पूर्वक प्राप्त किया जा सकता है—

नात्र शौचं न नियमो न तपो न च दुष्करम्।
अदुष्करैरनियमैः सुखैर्हर्षैश्च सिद्ध्यति ॥ ( स्वा० क्र० 7 )

इस प्रकार की चर्या से जब तत्त्वज्ञ माया का, अर्थात् स्वाधिष्ठानक्रम का साक्षात्कार करता है, या जगत् का व्यवहार करता है, तब वह शीघ्र बुद्धत्व प्राप्त करता है। इस प्रकार मायोपम समाधि के द्वारा योगी समस्त ज्ञेय वस्तुओं को देखता है और उत्पन्नक्रम एवं निष्पन्नक्रम द्वारा माण्डलिक देवताओं का स्फरण एवं संहरण करता है। मायोपम समाधि में समाधिस्थ हो जाने पर सभी प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं। यद्यपि बौद्धों में विज्ञानवादी, माध्यमिक आदि सभी सिद्धान्तवादी तथा बौद्धेतर ( वेदान्ती ) भी जगत् की वस्तुओं को स्वप्न और मायोपम मानते हैं, उनकी चित्तमात्रता या निःस्वभावता को प्रतिपादित करते हैं, तथापि वे स्वाधिष्ठान से बहिर्मुख हैं। जब तक वह स्वाधिष्ठान से बहिर्मुख हैं, अर्थात् मायोपम समाधि में समाधिस्थ नहीं हैं, तब तक यथार्थ सत्य को नहीं जान सकते। अतः स्वाधिष्ठान को जानना अत्यावश्यक है। इसे जानने के लिये गुरु एक प्रमुख प्रत्यय है। वसन्ततिलक के टीकाकार ने गुह्यतत्त्वप्रकाश के

एक वचन को उद्धृत किया है, जिसमें आगम, गुरु, आत्म एवं पर नामक चार प्रत्यय बताये गये हैं—

आगमात् प्रत्ययश्चैव गुरुतः प्रत्ययस्तथा।
आत्मतः प्रत्ययश्चैव परतः प्रत्ययस्तथा॥
चतुर्भिः प्रत्ययैर्ग्राह्यम्.......................। ( व० ति० टी०, पृ० 89 )

## गुरु की महत्ता

स्वाधिष्ठान को जानने के लिये आचार्य गुरु की महत्ता प्रतिपादित करते हैं। भारतीय शास्त्रों में गुरु की अत्यधिक महत्ता प्रतिपादित है। अश्वघोष विरचित 'गुरुपञ्चाशिका' में गुरु के गुण-दोष एवं महत्त्व का परिचय मिलता है। अनेक तन्त्रशास्त्रों में गुरु एवं शिष्य के लक्षणों का विवरण मिलता है। तन्त्र-परम्परा में गुरु की आवश्यकता कितनी है, यह तन्त्र-ग्रन्थों की टीका-टिप्पणियों को देखने से ज्ञात हो जाता है, जहाँ टीकाकार यह लिखकर विराम कर लेता है कि गुरुमुख से ही जानना चाहिये। इसलिये आचार्य कहते हैं कि गुरु की यत्नपूर्वक पूजा करनी चाहिये। उसके गुणों को ही ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि गुरु ही साक्षात् रूप में वज्रधर है—

आचार्यः परमो देवः पूजनीयः प्रयत्नतः।
स्वयं वज्रधरो राजा साक्षाद्रूपेण संस्थितः॥ ( चि० वि० 130 )

आचार्य का कहना है कि माया-दृष्टान्त से मोहित होने के कारण सत्त्व सत्य-ज्ञान से विमुख हो जाते हैं। ग्रन्थकार ने यहाँ बारह प्रकार के माया के दृष्टान्त बताये हैं—

माया मरीचिर्गन्धर्वनगरः शक्रकार्मुकम्।
दर्पणप्रतिबिम्बश्चोदकचन्द्रः प्रतिध्वनिः॥
स्वप्नमाया भूपटलं विद्युद् बुद्‌बुदसंज्ञिता।
माया द्वादशदृष्टान्तैर्विस्तरा चैकलक्षणा॥ ( स्वा० क्र० 26-27 )

अज्ञानी सत्त्व माया को न जानकर इस अनन्त भवचक्र में परिभ्रमित होता रहता है। माया के साक्षात्कार से सम्बोधि प्राप्त होती है। आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीति में इसे 'मायाजालाभिसम्बोधि' कहा है। अज्ञानी सत्त्व को अनन्त कल्पों से श्रुति एवं शास्त्रों में पारंगत होने पर भी जब तक गुरु का प्रसाद प्राप्त नहीं होता, तब तक मायाजालाभिसम्बोधि प्राप्त नहीं होती। अतः गुरु का होना अत्यन्त आवश्यक है। बिना गुरु के व्यक्ति माया का साक्षात्कार नहीं कर सकता—

अनन्तेष्वपि कल्पेषु श्रुतिपारङ्गतैरपि।
गुरुवक्त्राद् विना माया साक्षात्कर्तुं न शक्यते॥ ( स्वा० क्र० 14 )

ऐसी स्थिति में वज्रयान-मार्गानुयायी साधक को बुद्धत्व की आकांक्षा से अपने समस्त अहंकार को त्याग कर गुरु की आराधना करनी चाहिये, क्योंकि जो स्वाधिष्ठान है, वह स्वसंवेद्य है। तार्किकों के लिये यह सर्वथा अगोचर विषय है। इसको केवल तीक्ष्णप्रज्ञ साधक ही जान सकते हैं। मन्दपुण्य वाले साधक अपने देह में स्थित होने पर भी इसका साक्षात्कार नहीं कर सकते। ग्रन्थकार दृष्टान्त देते हुए कहते हैं कि जिस प्रकार पृथिवी के गर्भ में निधि, जल एवं मणि आदि के होने पर भी ये हमें दिखलाई नहीं पड़ते, उसी प्रकार माया-दृष्टान्तों से उपलक्षित यथार्थ का हम साक्षात्कार नहीं कर सकते—

निधयो मणयश्चापि पृथिव्यामुदकं यथा।
विद्यमाना न दृश्यन्ते तथा देहेषु सर्ववित् ॥ ( स्वा० क्र० 25 )

**स्फरण एवं संहरण क्रम**

ग्रन्थकार ने यहाँ स्पष्टता से जगत् की सृष्टि एवं प्रलय के क्रम का उल्लेख किया है। जगत् की सृष्टि एवं प्रलय के आठ कारण हैं—पृथिवी, जल, अग्नि, पवन नामक चार महाभूत और प्रभास्वर, महाशून्य, उपाय, प्रज्ञा (विज्ञान) नामक चार शून्य। स्फरणक्रम में प्रभास्वर से महाशून्य, महाशून्य से उपाय तथा उपाय से प्रज्ञा (विज्ञान) की उत्पत्ति होती है। विज्ञान से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल तथा जल से पृथिवी उत्पन्न होती है। तब पृथिवी पर नाना प्रकार के सत्त्व उत्पन्न होते हैं। संहरण क्रम में पृथिवी जल में विलीन होती है, जल तेज में, तेज वायु धातु में, वायु चित्त में, चित्त चैतसिक में, चैतसिक अविद्या में और अविद्या प्रभास्वर में लीन हो जाती है। यह चक्र अनादि काल से चला आ रहा है और यह तब तक प्रवर्तित होता रहेगा, जब तक हम मायोपम समाधि के द्वारा इसे जान न लें—

प्रभास्वरान्महाशून्यं तस्माच्चोपायसंभवः।
तस्मादुत्पद्यते प्रज्ञा तस्याः पवनसंभवः ॥
पवनादग्निसंभूतिरग्नेश्च जलसंभवः।
जलाच्च जायते पृथ्वी सत्त्वानामेष संभवः ॥
भूधातुर्लीयते तोये तोयस्तेजसि लीयते।
तेजश्च सूक्ष्मधातौ च वायुश्चित्ते विलीयते ॥
चित्तश्चैतसिके लीयेताविद्यायां तु चैतसम्।
साऽपि प्रभास्वरं गच्छेन्निरोधोऽयं भवत्रये ॥ ( स्वा० क्र० 18-21 )

इस प्रकार आचार्य ने अपने ग्रन्थ चर्यमेलापक में भी स्फरण एवं संहरण क्रम का विवेचन किया है। बौद्ध तन्त्रों में सृष्टि और संहार का यही क्रम मिलता है। सुभाषितसंग्रह में

उद्धृत कर्मान्तविभंग नामक ग्रन्थ में भी इसका उल्लेख है। तदनुसार इसमें जो संहारक्रम है, वह इस प्रकार है—प्रथमतः पृथ्वी का जल में विलय होता है फिर जल अग्नि में लीन हो जाता है, अग्नि वायु में तथा वायु विज्ञान में लीन हो जाता है और अन्त में सभी प्रभास्वर में लीन हो जाते हैं। योगी प्रभास्वरता को प्राप्त करने के लिये इसी क्रम से भावना करता है—

प्राङ्मही सलिलं गच्छेज्जलं गच्छति पावकम्।
पावको वायुमन्वेति वायुर्विज्ञानमाविशेत्॥
विज्ञानं धारणां त्वित्थं प्रभास्वरमथाविशेत्॥
(सु० सं०, पृ० 40-41)

## उत्पत्तिक्रम एवं निष्पत्तिक्रम

ग्रन्थकार अपने अपर ग्रन्थ का उद्धरण देते हुए कहते हैं कि तन्त्रों में जो बुद्धकुल, अर्थात् वज्रकुल, पद्मकुल आदि हैं और उनसे उत्पन्न वैरोचन, अमोघसिद्धि आदि तथागत एवं अन्य देवता और उनके मण्डलों में स्थित दूत-दूती आदि अनुचर हैं, उनका मण्डल में निर्माण किया जाता है। योगी इन सभी का मण्डल में मायोपम समाधि में स्थित होकर निर्माण करता है, अर्थात् उत्पत्तिक्रम में स्फरण तथा निष्पन्नक्रम में माण्डलिक देवों का संहरण करता है और स्वदेह में वज्रधर का साक्षात्कार करता है—

सूतके यत् समुद्दिष्टं यच्च बुद्धकुलं महत्।
तत्तत्कुलसमुद्भूता देवताश्च पृथग्विधाः॥
दूतदूत्यस्तथा क्रोधश्चेटचेट्यश्च किङ्कराः।
न ते सन्ति न ताः सन्ति सत्त्वार्थं प्रति दर्शिताः॥
एतत्सर्वं हरेद् योगी संहरेदपि चात्मना।
मायोपमसमाधिस्थो मण्डलाद्यपि विस्तरन्॥ (स्वा० क्र० 30-32)

## तत्त्व के प्रति दृष्टि एवं चर्या

बौद्ध शास्त्र के समान बौद्ध तन्त्रशास्त्र का प्रयोजन भी बोधिचित्तोत्पाद कर भवसागर में निमग्न सत्त्वों का उद्धार तथा उन्हें सम्यक्सम्बोधि की प्राप्ति कराना है। तन्त्रों की घोषणा है कि इसके माध्यम से इसी जन्म में हम अनुत्तर पद प्राप्त कर सकते हैं। इसके लिये तन्त्रशास्त्र के अपने कुछ विशिष्ट उपाय एवं साधन हैं। इसमें आचार्य महाराग को प्रधान साधन मानते हैं। इसलिये तान्त्रिक योगी एवं बालजनों की दृष्टि एवं चर्या में भेद हो जाता है। हेवज्र आदि तन्त्रों एवं परवर्ती सिद्धाचार्यों की कृतियों में इसे स्पष्टता से प्रतिपादित किया है—

येन येन हि बध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा।
सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्॥ ( हे० त० 2.2.50 )

अपभ्रंश का यह वचन भी इसी को स्पष्ट करता है—

बज्झन्ति जेण जडा परिमुंचति तेण बुधा।
( गु० अ० सि०, पृ० 217 )

इसलिये आचार्य स्वीकार करते हैं कि जिन विषयों एवं कामगुणों के कारण बालजन सांसारिक बन्धन में पड़ जाते हैं, उन्हीं कामगुणों एवं विषयों को अवलम्बित कर योगी भवप्रपंच से विमुक्त हो जाते हैं और बुद्धत्व प्राप्त करते हैं—

येन धर्मेण बालानां संसारो भुवि वर्धते।
योगिनस्तेन धर्मेण संसारो न विवर्धते॥

सुखाः कामगुणाः पञ्च बालानां बन्धने मताः।
योगिनस्तेन धर्मेण बुद्धत्वं साधयेत् पुनः॥
( स्वा० क्र० 36-37 )

योग की इस प्रकार की चर्याओं के लिये योगी मायोपम समाधि सम्पन्न होता है। वह अपने जागतिक व्यवहारों में सदा स्वाधिष्ठान का स्मरण करता रहता है। इसलिये चाहे वह मुद्राओं के साथ संयुक्त हो, या अन्तःपुर में रमण कर रहा हो, उसकी दृष्टि सदा स्वाधिष्ठान से युक्त रहती है। इस प्रकार महासुख के पद पर स्थित होकर उसे सुन्दर रूप, शब्द, गन्ध, रस एवं स्पर्श का उपयोग करना चाहिये। उसे गीत, वाद्य, नृत्य, श्रृंगारादि रसों का भी अनुभव करना चाहिये, परन्तु ध्यान रहे इस प्रकार की चर्याओं के पीछे उनकी दृष्टि मायोपम की रहे। मायोपम समाधि में समाधिस्थ योगी यावत् जगत्-प्रपंच में मायावत् दृष्टि रखता है।

इस प्रकार जब सभी दृष्टियों के विदारक स्वाधिष्ठान पद को योगी प्राप्त कर लेता है, तब उसकी चर्या को स्पष्ट करते हुए ग्रन्थकार का कहना है कि अपनी रुचि के अनुसार समस्त कार्य करे चाहे न करे, चैत्यकर्म करे चाहे न करे, देव तथा भिक्षुओं की वन्दना करे अथवा न करे, पुस्तकों का वाचन करे अथवा न करे, मन्त्रों का जाप एवं न्यास करे अथवा न करे, यह मुख्य नहीं है, क्योंकि योगी की दृष्टि जगत् के प्रति मायावत् एवं प्रतिबिम्बवत् ही रहती है।

**वज्रधरत्व**

मनुष्य का यह पंचस्कन्धात्मक शरीर ही पंचबुद्धात्मक है। इस पंचस्कन्धात्मक शरीर में ही बुद्धत्व, अर्थात् वज्रधरत्व विद्यमान है और हमारा यह देह ही देवस्वरूप है।

इसीलिये तन्त्रों में इस देह की पूजा का विधान है। जैसे ज्ञानसिद्धि में संवरतन्त्र के वचन को उद्धृत किया है—

"स्वाधिदैवतयोगेन स्वमात्मानं प्रपूजयेत्"।

( गु० अ० सि०, पृ० 144 )

इसे यहाँ आचार्य स्वाधिष्ठान पद कहते हैं तथा अपने अपर ग्रन्थ चित्तविशुद्धिप्रकरण में इसे स्वाधिदैवतयोग भी कहा है। आचार्य के अनुसार जब हम स्वाधिष्ठान या मायोपम समाधि से समस्त जगत् का व्यवहार करेंगे, तब यह पंचस्कन्धात्मक देह वज्रसत्त्व के रूप में लक्षित होता है। जिस प्रकार स्वच्छ दर्पण में अपना रूप सुन्दर एवं मनोहारी दिखलाई पड़ता है, उसी प्रकार अशीति अनुव्यंजन एवं बत्तीस लक्षणों वाले इस देह में वज्रधर ( देव ) स्पष्टतया दृष्टिगोचर होता है—

आदर्शबिम्बे सकलं सुयुक्तं रूपं यथा स्वच्छतरं विभाति।
अशीत्यनुव्यञ्जनलक्षणाढ्यो देहस्तथा वज्रधरः सदैव॥

( स्वा० क्र० 54 )

बौद्ध सिद्धों की रचनाओं में भी स्वदेह को ही देव का स्वरूप मानकर पूजा करने का सिद्धान्त प्रतिपादित है[1]। तथागतगर्भ, अर्थात् बोधिबीज सभी प्राणियों में विद्यमान रहता है। क्लेशावरण एवं ज्ञेयावरण से आवृत रहने के कारण इसे हम देख नहीं पाते। चित्तविशुद्धिप्रकरण में इसे सुन्दर उपमाओं द्वारा समझाया गया है। जिस प्रकार स्फटिक स्वभावतः स्वच्छ होता है, परन्तु अपने समीपस्थ अन्य वर्ण की वस्तु के कारण वह हमें तदनुरूप दिखलाई पड़ता है। उसी प्रकार यह चित्तरत्न भी कल्पना राग से रंजित है। मूलतः चित्त भी आदिशुद्ध, अनुत्पन्न, निःस्वभाव और अनाविल है[2]। इस प्रकार का जो चित्तवज्र है, वह इस जगत् के समस्त प्राणियों के मध्य विभिन्न रूपों में व्याप्त है—

एवं स नाथः खलु चित्तवज्रो नानाविधस्तिष्ठति जन्तुवर्गे।
स चाप्ययं स्वात्मनि विश्वरूपो मायामयो व्याप्तसमस्तलोकः॥

( स्वा० क्र० 57 )

यह समस्त जगत् मायामय है, स्वचित्त का विस्तार है। बौद्धों के अनुसार यह जगत् पंचस्कन्धों, द्वादश आयतनों तथा अष्टादश धातुओं में समीकृत किया जाता है। इस ग्रन्थ के अन्त

1. गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह उपोद्घात, पृ० 33-35.
2. चित्तविशुद्धिप्रकरण, 27-28.

में आचार्य इस भवचक्र में आवागमन का एवं इससे मुक्ति का कारण चित्त को मानते हैं। अतः चित्त के स्वभाव का अन्तर्निरीक्षण कर इसे जानना अत्यावशक है। जिसने चित्त के स्वभाव को जान लिया है, वह इस संसारचक्र से निर्मुक्त है—

एवं स्वचित्तमयमेव जगत्समस्तं विज्ञाय मोक्षभवकल्पनया विमुक्ताः।
ये न भ्रमन्ति भवकल्पमहार्णवेषु तेभ्यो नमोऽस्त्वखिलसंस्कृतपारगेभ्यः॥

( स्वा० क्र० 60 )

## २. प्रतिपत्तिसारशतक

प्रतिपत्तिसारशतक आचार्य की एक अन्य लघुकृति है। इसमें यद्यपि माध्यमिक मत का प्राबल्य दीखता है, परन्तु इसके साथ तन्त्र की मान्यताओं एवं सिद्धान्तों का भी स्पष्ट प्रभाव दीखता है। इसीलिये इसे भोट तन्ग्युर संग्रह में तन्त्रवर्ग में समीकृत किया गया है। ग्रन्थ के नाम से ही स्पष्ट है कि यह एक सौ श्लोकात्मक, अर्थात् शतक ग्रन्थ है। इसका करीब आधे से अधिक अंश ही संस्कृत में प्राप्त है।

आचार्य के इस ग्रन्थ में उन दिनों प्रचलित अनेक प्रकार की दृष्टियों एवं मतवादों का साक्ष्य मिलता है। कोई शून्यता में मुग्ध है, तो कोई नीति में और कोई महासुख में ही रमने वाले हैं—

केचित् शून्यतया मुग्धाः केचिन्नीतिपराक्रमैः।
केचिद् महासुखोल्लासभासिनोऽत्रैव योगिनः॥

जैसे कि स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद से विदित होता है, आचार्य का इन सभी दृष्टियों के प्रति कोई अभिनिवेश नहीं था, अपितु वह इनमें मायोपम दृष्टि रखकर व्यवहार के लिये बल देते थे। चित्तविशुद्धिप्रकरण में इस प्रकार के योग को स्वाधिदैवत योग नाम दिया है। आचार्य यहाँ पर भी सांसारिक विषयों को बुद्धत्व का साधन बताते हैं। रूपादि पाँच विषयों और कामगुणों के उपभोग में योगी की दृष्टि स्वाधिष्ठान की रहती है। इसलिये ये सभी संबोधि के साधन बन जाते हैं—

रूपादिपञ्चकामोपभक्षणं समयो महान्।
तद्विशुद्धया विशुद्धं हि सर्वसंबोधिसाधनम्॥

जगत् के हर व्यवहार में, सोते हुए, खाते हुए या हँसते हुए योगी को सभी विषयों का निःशंक होकर उपभोग करना चाहिये। इस प्रकार के योग से युक्त योगी संसारपंक में निमग्न होने पर भी जागतिक विषयों से निर्लिप्त होता है और सम्यक्सम्बोधि प्राप्त करता है। इसी प्रकार

प्रतिष्ठा, होम, याग आदि भी जो कर्म हैं, वे सभी प्रज्ञोपाय के समायोग से यदि किये जाँय, तो वे संबोधि के साधन बन जाते हैं—

भुञ्जानो रममाणोऽपि शयानोऽपि हसन्नपि।
एतद्योगसमायोगाद् योगी हेवज्रपूजकः॥
निःशङ्कं विचरेद्योगी सर्वभावेषु सर्वदा।
निर्लेपः पङ्कमध्येऽपि संसारे निर्वाणायते॥
प्रतिष्ठा होमयागादि क्रियाः सर्वाश्च निर्मलाः।
प्रज्ञोपायसमायोगात् कृतं संबोधिसाधनम्॥

ठीक इसी प्रकार का भाव स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद में भी वर्णित किया गया है—

देहभोगप्रतिष्ठा च भूमिपारमितादयः।
बुद्धऋद्धिविकुर्वादि सर्वं मायाविचेष्टितम्॥ (स्वा० क्र० 53)

इसमें प्रज्ञोपाय के भेदाभेद की चर्चा भी की गई है। इनकी अभिन्नता बताते हुए ये कहते हैं कि ये उसी प्रकार एक दूसरे से अभिन्न हैं, जैसे प्रदीप एवं उसका आलोक। इस प्रकार जो प्रज्ञोपाय की एकता है, वही अवधूती है एवं वही मध्यमा प्रतिपत् भी है—

प्रज्ञाकरुणयोरैक्यं प्रदीपालोकयोरिव।
प्रज्ञाकरुणयोर्भेदः प्रदीपालोकयोरिव॥
यत्प्रज्ञोपाययोरैक्यं सर्वाकारैकसंवरम्।
सावधूतिर्विधूतात्मा मध्यमा प्रतिपन्मता॥

## 3. चित्तविशुद्धिप्रकरण

### स्वाधिदैवतयोग

चित्तविशुद्धिप्रकरण में चित्त का स्वभाव एवं स्वाधिदैवतयोग की विशेषता प्रतिपादित है। स्वाधिदैवतयोग का अर्थ है स्वदेह में वज्रधरत्व की भावना। पुद्गल का यह पंचभूतात्मक शरीर पंचस्कन्धों का पुंज है। बौद्ध तन्त्रों में पंचस्कन्ध से अक्षोभ्यादि पंचतथागत भी गृहीत किये जाते हैं। अतः यह देह पंचबुद्धात्मक है। जैसे पंचस्कन्धात्मक शरीर ही सचेतन पुद्गल है, उसी प्रकार पंचबुद्धात्मक यह देह वज्रसत्त्व है। स्वदेह में पंचबुद्धों की स्थिति को आचार्य ने यहाँ स्पष्ट किया है। तदनुसार चक्षु वैरोचन बुद्ध है, श्रोत्र वज्रसूर्य, घ्राण परमाश्व, पद्मनर्तेश्वर मुख है, काय श्रीहेरुक तथा वज्रसत्त्व मन है (चि० वि० 77-78)। जब योगी स्वशरीर में स्थित वज्रधर का बोध कर लेता है, तब उसके द्वारा सम्पन्न यावत् कर्मों में, चाहे वह काम-

गुणों का उपभोग ही क्यों न हो, योगी लिप्त नहीं होता, अपि तु वह संसार-बन्धन से मुक्त हो जाता है।

स्वाधिदैवतयोगात्मा जगदर्थकृतोद्यमः।
भुञ्जानो विषयान् योगी मुच्यते न च लिप्यते ॥ ( चि० वि० 17 )

इस प्रकार स्वाधिदैवतयोग द्वारा सम्बोधिहेतु बोधिचित्त उत्पन्न कर योगी को जगदर्थ के लिये उद्यम करना चाहिये। महायानी केवल अपनी ही नहीं, अपि तु जगत् के समस्त प्राणियों के बुद्धत्व की कामना करता है। इसलिये आचार्य महायान में मन्त्रनय का सामर्थ्य मानते हैं—

'महायाने यतोऽद्यापि मन्त्रसामर्थ्यदर्शनम्' ( चि० वि० 1(0 )।

अतः इस योग से योगी अपने समस्त आग्रहों से मुक्त होकर, अभिनिवेश से रहित होकर निःस्वभाव निर्विकल्प चित्त का साक्षात्कार करता है।

### चित्त का स्वभाव

यहाँ चित्त के स्वभाव की विशेष रूप से अनेकविध दृष्टान्तों के आधार पर व्याख्या की गई है। चित्त का स्वभाव बताते हुए ये कहते हैं कि यह स्वभावतः आदिशुद्ध, अनुत्पन्न, निःस्वभाव तथा अनाविल है। सम्पूर्ण जगत्-व्यापार चित्त के स्वभाव को न जानने से ही संचालित होता है। चित्त राग-द्वेष-मोह आदि क्लेशों के सम्पर्क में आने से ही दूषित होता है और क्लेशों के कारण ही सत्त्व इस भवचक्र में परिभ्रमित होते रहते हैं—

क्लेशैश्च भ्रमति भवार्णवेऽत्र लोक-
स्तद्धेतोरत उदितः किलैष शास्ता ॥ ( अभि० को० 1.3 )

इसका दृष्टान्त देते हुए ये बताते हैं कि जैसे स्फटिक का अपना कोई वर्ण नहीं होता, वह स्वभावतः शुद्ध होता है, परन्तु अपने समीपस्थ परवर्ण के वश से वह तद्रूप दिखलाई पड़ता है, इसी प्रकार चित्त भी स्वभावतः आदिशुद्ध है, परन्तु रागादि क्लेशों से रञ्जित होने से जगत्-वैचित्र्य का निर्माण करता है—

यथैव स्फटिकः स्वच्छः पररागेण रज्यते।
तथैव चित्तरत्नं तु कल्पनारागरञ्जितम् ॥
प्रकृत्या कल्पनारागैर्विविक्तं चित्तरत्नकम्।
आदिशुद्धमनुत्पन्नं निःस्वभावमनाविलम् ॥ ( चि० वि० 27-28 )

इस प्रकार रागादि क्लेशों से आवृत, निःस्वभाव, निर्विकल्प आदिशुद्ध चित्त की प्राप्ति के लिये उपाय बताये गये हैं। इन अनेकविध उपायों से जो तथ्य प्रस्तुत होता है, तदनुसार आचार्य इसमें राग से राग का शोधन, अर्थात् महारागनय का विधान प्रस्तुत करते हैं—

रज्यते रागचित्तेन रागभोगेण मुच्यते। ( चि० वि० 35 )

उदाहरण देते हुए ये कहते हैं कि जैसे विष से आक्रान्त का विष से ही उपचार किया जाता है, या अपने शरीर में विद्ध कांटे को कांटे से ही निकाला जाता है, उसी प्रकार रागादि क्लेशों से आवृत चित्त को रागादि के द्वारा ही अनावृत, अर्थात् शुद्ध किया जाता है—

विषाक्रान्तो यथा कश्चिद्विषेणैव तु निर्विषः।
कर्णाज्जलं जलेनैव कण्टकेनैव कण्टकम् ॥
रागेणैव तथा रागमुद्धरन्ति मनीषिणः। ( चि० वि० 36–37 )

राग के द्वारा राग के शोधन के लिये योगी को विज्ञ होना चाहिये, अर्थात् उसे स्वाधिदैवत योग में स्थित होना चाहिये। स्वाधिष्ठानक्रमप्रभेद के अनुसार मायोपम समाधि में या स्वाधिष्ठान में स्थित होना चाहिये। अन्यथा दुर्विज्ञ के द्वारा सेवन करने पर वह पुनः संसार-प्रपञ्च का ही निर्माण करेगा, जो भव-बन्धन का कारण बन जायेगा। अतः इस नय का प्रयोग योगी को ही करना चाहिये, जो भोग और मोक्ष का भी दायक है—

दुर्विज्ञैः सेवितः कामः कामो भवति बन्धनम्।
स एव सेवितो विज्ञैः कामो मोक्षप्रसाधकः ॥ ( चि० वि० 42 )

इस प्रसंग में अनेक दृष्टान्त प्रस्तुत किये गये हैं ( चि० वि० 43–51 )। जैसे लोह पिण्ड को अगर जल में डाल दें, तो वह अवश्य डूब जायेगा, परन्तु उसी को यदि नाव बना दें, तो वह स्वयं के साथ-साथ दूसरों का भी संतारण करती है; उसी प्रकार चित्त को भी प्रज्ञोपाय विधि से पात्रीकृत कर योगी काम-विषयों का उपयोग करते हुए स्वयं एवं दूसरों को भी सम्बोधि-पद प्राप्त करा कर भव-बन्धन से मुक्त हो जाता है।

### दृष्टियों का निषेध

आचार्य ने अपने ग्रन्थ में उन दिनों प्रचलित अनेक विपरीत दृष्टियों का भी निरास किया है। जैसे जाति की श्रेष्ठता एवं तीर्थाटन एवं स्नानादि से शुद्धि की दृष्टि। पुद्गल का यह देह अस्थि, मज्जा, मांस, शुक्र, शोणित आदि अशुचि द्रव्यों का पिण्ड है। क्या इन अशुचि द्रव्यों से युक्त इस देह की पवित्र नदियों में स्नान एवं तीर्थाटन से शुद्धि एवं मुक्ति सम्भव है? जैसे किसी अशुचि पूर्ण घट को बाहर से जितना भी स्वच्छ जल से साफ करें, वह अपवित्र ही रहता है, उसी प्रकार देह की शुद्धि भी संभव नहीं। केवल चित्त की शुद्धि के द्वारा ही इसकी मुक्ति सम्भव है। यदि स्नान से मुक्ति हो जाय, तो दिन-रात पवित्र नदियों में रहने वाले मछली आदि जीव-जन्तुओं का तथा कैवर्तों का जीवन तो निश्चय ही सार्थक होगा—

प्रतरन्नपि गङ्गायां नैव श्वा शुद्धिमर्हति।
तद्वद्धर्मधियां पुंसां तीर्थस्नानं तु निष्फलम् ॥

धर्मो यदि भवेत् स्नानात् कैवर्तानां कृतार्थता ।
नक्तन्दिवं जलस्थानां मत्स्यादीनां तु का कथा ॥
( चि० वि० 62-63 )

व्यवहार में भी ऐसा नहीं देखा जाता । यहाँ तक कि अनेक तीर्थों की यात्रा करने वालों में भी आत्मा एवं आत्मीय के प्रति आग्रह और राग-द्वेष-मोह आदि क्लेश देखे जाते हैं । रागादि क्लेश ही समस्त पापकृत्यों के मूल में हैं और इन्हीं के कारण अनन्त जन्मों से सत्त्व इस भवचक्र में परिभ्रमित हो रहे हैं । ये रागादि क्लेश चित्त के स्वभाव को, अर्थात् इसकी प्रभास्वरता को आवृत किये रहते हैं । इन्हीं आवरणों के कारण वे निर्विकल्प आदिशुद्ध निःस्वभाव चित्त का साक्षात्कार नहीं कर सकते । राग के द्वारा ही राग के शोधन के नय से जब हम चित्त के आवरणों को हटायेंगे, तब चित्त के स्वभाव का साक्षात्कार किया जा सकता है । दृष्टान्त देते हुए वे कहते हैं कि जैसे शुक्ति में रौप्य की बुद्धि या रज्जु में सर्प की बुद्धि तब तक बनी रहती है, जब तक हम शुक्ति या रज्जु की वास्तविकता को जान न लें ।

इसी प्रकार आचार्य जाति की उच्चावचता का भी निषेध करते हैं । जीव का देह पांच महाभूतों का समूह है, जो शुक्र, शोणित, अस्थि, मज्जा, मांस इत्यादि से बना है । तब इसमें कौन ब्राह्मण है और कौन अन्त्यज ? यह प्रश्न ही नहीं रहता । यह देह तो पाँच स्कन्धों का समूह है, यह अनित्य है, दुःखरूप है, शून्य है । इसमें जाति मानने का कोई अवकाश नहीं है—

पञ्चभूतात्मकं शुक्रं शोणितं चापि तादृशम् ।
तन्मयः खलु पिण्डोऽयं को विप्रः कश्च वान्त्यजः ॥

पञ्चस्कन्धात्मकं सर्वं शरीरं खलु भिक्षवः ।
अनित्यं दुःखशून्यं च न जातिर्न च जातिमान् ॥ (चि० वि० 10:-103)

प्रारम्भ में बताया गया था कि आचार्य आर्यदेव के कुछ ही तन्त्र-ग्रन्थ मूल संस्कृत में उपलब्ध हैं । तदनुसार संस्कृत में उपलब्ध तीन ग्रन्थों के विषयों की यहाँ संक्षेप में चर्चा की है । भोटानुवाद में सुरक्षित आचार्य के अन्य तन्त्र-ग्रन्थों, विशेषकर चर्यामेलापक ( अंशतः संस्कृत में प्राप्त ), अभिसम्बोधिक्रमोपदेश और निर्विकल्पप्रकरण के अध्ययन करने से आचार्य की तान्त्रिक मान्यताएँ और अधिक स्पष्टता से प्रतिपादित की जा सकती हैं । उपर्युक्त तीनों ग्रन्थों में प्रतिपादित विषयों एवं शैली को देखने से यह स्पष्ट रूप से प्रतीत होता है कि ये सब एक ही आचार्य की कृतियाँ हैं । जहाँ तक माध्यमिक एवं तान्त्रिक आर्यदेव का प्रश्न है, प्रतिपत्तिसारशतक की माध्यमिक दृष्टि हमें इनको एक ही आचार्य स्वीकार करने के लिये बाध्य करती है ।

# चण्डमहारोषणतन्त्र : गद्य-पद्यानुक्रमणी

—ठिनलेराम शाशनी—

[ 'धीः' के इस अंक में अनुसन्धाताओं की सुविधा के लिये चण्डमहारोषणतन्त्र ग्रन्थ की पटल-संख्या तथा पंक्तिसंख्या के आधार पर गद्य तथा पद्य की अनुक्रमणी दी जा रही है। इस ग्रन्थ के प्रारम्भिक आठ पटलों का रोमनलिपि में भोट तथा अंग्रेजी अनुवाद के साथ डॉ० क्रिस्टोफर एस० जार्ज ने सम्पादन कर 1974 में अमेरिकन ओरियण्टल सिरीज के 56वें भाग में प्रकाशित किया है। इस ग्रन्थ के सम्पादन में विद्वान् सम्पादक ने विभिन्न स्रोतों से उपलब्ध 17 संस्कृत पाण्डुलिपियों, एक टीका ग्रन्थ, कन्युर के मुख्य चार संस्करणों तथा अन्य महत्त्वपूर्ण वज्रयान के ग्रन्थों का उपयोग किया है। इस ग्रन्थ की और भी महत्त्वपूर्ण संस्कृत पाण्डुलिपियों की सूचनाएँ प्राप्त हैं, जिनका विवरण इसी योजना से प्रकाशित दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री के पृष्ठ 8–11 में दिया गया है। "दुर्लभ ग्रन्थ परिचय" के अन्तर्गत धीः के 9वें तथा 12वें अंक के क्रमशः पृष्ठ 19–21 तथा 7-9 में इस ग्रन्थ का विस्तृत परिचय दिया गया है। चण्डमहारोषण-तन्त्र से सम्बन्धित और भी साहित्य संस्कृत पाण्डुलिपियों में उपलब्ध है, जिसका विवरण "दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री" शीर्षक के अन्तर्गत धीः के 9वें, 10वें तथा 12वें अंकों के क्रमशः पृष्ठसंख्या 88–90, 114–115 तथा 94–95 में दिया गया है। इस ग्रन्थ की टीका महापण्डित सुखवज्रपाद विरचित चण्डमहारोषणतन्त्रटीका ( पद्मावती ) भी संस्कृत पाण्डुलिपि में उपलब्ध है। इसका भी परिचय 'धीः' के 12वें अंक के पृष्ठ 9-10 पर दिया गया गया है। चण्डमहारोषणतन्त्र में कुल 25 पटल हैं, किन्तु एक पाण्डुलिपि में, जिसका परिचय 'धीः' के 12वें अंक में दिया गया है, 32 पटल हैं। टीका सभी मातृकाओं में 25 पटल तक ही उपलब्ध है। भोट अनुवाद भी कन्युर के सभी संस्करणों में 25 पटल तक ही है। इन पटलों के नाम इस प्रकार हैं—तन्त्रावतारपटल, मण्डल, अभिषेक, देवता, मन्त्र, निष्पन्नयोग, देहप्रीणन, स्वरूपविधि, ध्यानविधि, स्त्रीप्रशंसा, विश्वदेवत्व, सर्वमन्त्रकल्प, चर्याविधि, अचलान्वय, विशुद्धि, प्रतीत्यसमुत्पाद, शुक्रादिवृद्धि, व्याधिवृद्धेत्युपहार, शुक्रस्तम्भनादि, नानामन्त्र-यन्त्र, कुतूहल, वायुयोग, मृत्युलक्षण, देहस्वरूप तथा देवतासाधन इत्यादि।

इस ग्रन्थ के अभिषेकपटल में यह विशेष द्रष्टव्य है कि अन्यत्र पञ्चाभिषेक के अन्तर्गत प्रायः उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा तथा नामाभिषेक देखने को मिलते हैं, किन्तु इसमें उदक, मुकुट, खड्ग, पाश तथा नामाभिषेक पञ्चाभिषेक में गृहीत हैं। प्रायः अभिषेकों के क्रम में देवता के आयुधों के आधार पर भी नामान्तर देखा जाता है। इस सम्बन्ध में 'धीः' के 8वें अंक में डॉ० बनारसीलाल ने अपने निबन्ध "बौद्ध तन्त्रों में अभिषेक" में पर्याप्त समालोचना की है। ]

## गद्य-पद्यानुक्रमणी

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के 12वें अंक में 89 हस्तलिखित तन्त्र ग्रन्थों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में 46 अन्य महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित तन्त्र ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है। ]

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| अक्षरसूत्रप्रतिष्ठा<br>Akṣarasūtra Pratiṣṭhā | वज्रधरमूर्ति<br>Vajradharamūrti | RAK | 3/693 |
| अन्तर्व्याप्तिसमर्थन<br>Antarvyāptisamarthana | रत्नाकरशान्तिपाद<br>Ratnākaraśāntipāda | ,,<br>IASWR | 364<br>MBB-II-207 |
| अश्वघोषनन्दिमुखाख्यान<br>Aśvaghoṣanandimukhākhyāna | | ,, | MBB-II-203 |
| अहोरात्रसाधनचर्या<br>Ahorātrasādhana carya | | ,, | MBB-II-119 |
| आचार्य अभिषेक Ācārya Abhiṣeka | | MÇBMBLJ | CH 296-N |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 2 | Comp. | |
| ,, | ,, | 6 | ,, | |
| ,, | ,, | 6 | ,, | |
| ,, | ,, | 130 | | |
| NP | ,, | 23 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| कल्पसंग्रह Kalpasaṁgraha | | RAK | A. 142/7 |
| | | ,, | 224 |
| | | ,, | A. 147/15 |
| कालचक्रभगवत्साधन Kālacakrabhagavatsādhana | धर्माकरशान्तिपाद Dharmākara-Śāntipāda | MCBMBLJ | CH.147 |
| | | RAK | Reel No. E. 1104/5 |
| कुरुकुल्लासाधन Kurukullāsādhana No 3213 ( Phu. 217 b6-218 a6 ) Ku-ru-kulleḥi sgrub-thabs T. Abhayākaragupta. | | ,, | 5/232 |
| गुह्याभिषेक Guhyābhiṣeka | | MCBMBLJ | CH. 296-O |
| छिन्नमस्तासाधन Chinnamastāsādhana | | IASWR | MBB-II-233 |
| | | ASK | DH. 332 |
| | | PCHVV | 1 |
| तन्त्राख्यानकथा Tantrākhyānakathā | | RAK | E. 1495/5 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 68 | Comp. | |
| ,, | ,, | 2 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 297 | Comp. | |
| ,, | ,, | 48 | ,, | pc. Prof. J. upa. |
| ,, | ,, | 48 | ,, | |
| ,, | ,, | 17 | ,, | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 41 | | |
| ,, | ,, | ( 67a-68a ) | ,, | |
| ,, | ,, | — | | |
| ,, | ,, | 41 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| त्रिकालसमाधि Trikālasamādhi | | MCBMBLJ | CH. 300 |
| त्रिसमाधि Trisamādhi | | ,, | CH. 194 |
| | | ,, | DH. 241 |
| त्रिसमयराजसाधन<br>Trisamayarājasādhana<br>No. 3144 ( Phu. 163a[1]–169b[2] )<br>Dam-tshig gsum gyi rgyal poḥi<br>sgrub-paḥi thabs.<br>A. kumud.<br>T. Abhayākara | | RAK | E. 1489/19 |
| दुर्गतिपरिशोधनमण्डल<br>Durgatipariśodhanamaṇḍala | | IOL | 7743 |
| | | ,, | 7744 |
| | | ASK | DH. 22 ( II–143 ) |
| दुर्गतिपरिशोधनमण्डलसाधन<br>Durgatipariśodhanamaṇḍalasādhana | | IASWR | MBB–III–10 |
| दुर्गतिपरिशोधनसमाधि<br>Durgatipariśodhanasamādhi | | RAK | 4/1034 |
| | | IASWR | MBB–I–37 |
| दुर्गतिपरिशोधनसाधन<br>Durgatipariśodhanasādhana | | RAK | $1/1697\frac{2}{5}$ |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 35 | | |
| ,, | Dev. | 14 | | |
| ,, | N | 49 | | |
| ,, | ,, | 9 | Comp. | |
| IP | Dev. | 5 | | |
| ,, | ,, | ( 92-93 ) | | |
| NP | ,, | 20 | | |
| ,, | N | 110 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 99 | | |
| PL | Bhujimol | | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| धर्मोपदेशशास्त्र Dharmopadeśaśāstra | | RAK | 3/726 |
| नागसाधनाविधि Nāgasādhanāvidhi | | ,, | 4/1382 |
| नागार्जुनौषधि Nāgārjunauṣadhi | | IASWR | MBB-II-257 |
| नानाप्रयोगसंग्रह Nānāprayogasaṁgraha | | RAK | 286 |
| प्रज्ञाकर्मसमुच्चय Prajñākarmasamuccaya | शून्यसमाधिवज्रपाद Śūnyasamādhivajrapāda | ,, | 5/44 |
| | | PC. PROF. J. UPA. | 1 |
| मण्डलाभिषेक Maṇḍalābhiṣeka | | ASHA | RN. 246 |
| मण्डलसंग्रह Maṇḍalasaṁgraha | | KESARA | 132 |
| महाकालशतक Mahākālaśataka | | RAK | E. 1700/22 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 163 | Comp. | |
| ,, | ,, | 68 | ,, | |
| NP | Dev. | 33 | ,, | |
| ,, | N | 35 | Incomp. | |
| PL | ,, | 34 | | |
| NP | Dev. | 4 ( 3–7 ) | Comp. | |
| ,, | N | 13 | | |
| ,, | ,, | — | | |
| ,, | ,, | 3 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| महाज्ञानमुद्राकथा<br>Mahājñānamudrākathā | | RAK | Reel No. G. 211/7 |
| महादानमण्डलविधि<br>Mahādānamaṇḍalavidhi | | ,, | 4/1083 |
| महाप्रत्यङ्गिराधर्मोपदेशशास्त्र<br>Mahāpratyaṅgirādharmopadeśaśāstra | | ,, | Reel No. E. 819/1 |
| महामण्डलदर्शनविधि<br>Mahāmaṇḍaladarśanavidhi | | ASHA | RN. 2.625 |
| महासंवरतन्त्रकथा<br>Mahāsaṁvaratantrakathā | | RAK | 5/947 |
| योगाम्बरकल्पसाधन<br>Yogāmbarakalpasādhana | | ,,<br>,, | 3/366<br>3/363 |
| योगिनीतन्त्रविद्या Yoginītantravidyā | | ,, | 2/252 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 9 | Incomp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | Dev. | 97 | Comp. | |
| ,, | ,, | 33 | | |
| ,, | N | 49 | | |
| ,, | ,, | 20 | | |
| ,, | ,, | 34 | | |
| ,, | ,, | 129 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| रक्तयमारितन्त्र Raktayamāritantra<br>No. 474 ( Ja. 186a[1]–214b[7] )<br>Dpal gś:n-rjeḥi-gśed dmar-po<br>Shes-bya-baḥi rgyud-kyi rgyal-po.<br>T. Candrakīrti, Grags-pa rgyal mtshan. | | RAK | Reel No. E. 1323/2 |
| रहस्यमण्डलपूजा Rahasyamaṇḍalapūjā | | MCBMBLJ | CH. 248 |
| वज्राभिषेकपद्धति Vajrābhiṣekapaddhati | | RAK | Reel No. E. 620/18 |
| वशीकरणादियोग Vaśīkaraṇādiyoga | | ,, | ,, E. 1502/4 |
| विद्याधररक्षाविधानकल्प<br>Vidyādhararakṣāvidhānakalpa | | ,, | ,, E. 1496/3 |
| विद्याव्रतधारणविधि<br>Vidyāvratadhāraṇavidhi | | ,, | ,, E. 1499/3 |
| शाक्यमुनिमण्डल<br>Śākyamunimaṇḍala | | PCSVV | 1 |
| सर्वज्ञानोत्तरतन्त्र<br>Sarvajñānottaratantra | | RAK | 1/1692 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 36 | Comp. | |
| ,, | ,, | 78 | | |
| ,, | ,, | 24 | ,, | |
| ,, | ,, | 20 | ,, | |
| ,, | ,, | 52 | ,, | |
| ,, | ,, | 93 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 110 | Comp. | |
| ,, | ,, | 35 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| सिन्धु(न्दू)राभिषेक<br>Sindhu(ndū)rābhiṣeka | | MCBMBLJ | CH. 250-E |
| सेकोद्देश Sekoddeśa<br>No. 361 ( ka. 14a¹–21a⁴ )<br>Dbaṅ mdor bstan-pa.<br>T. Somanatha (k)<br>R. Rin-chen rgyal-mtshan. | | RAK | 5/116 |
| स्थविराभिषेक<br>Sthavirābhiśeka | | ,,<br>MCBMBLJ | 4/1032<br>DH. 85 |
| हेरुकसम्पूर्णचक्रमुखाख्यान<br>Herukasampūrṇacakramukhākhyāna | | ASHA<br>,,<br>,, | SP 8<br>DH. 82 ( II–208 )<br>D. 117 ( DH–182 ) |
| हेरुकाभिधान(श्रीचक्रसंवर)तन्त्र<br>Herukābhidhāna(Śri Cakrasaṁvara)tantra<br>No. 368 ( Ka. 213 b¹—246 b⁷ )<br>Rgyud-kyi rgyal-po dpal bde-mchog<br>ñuṅ ṅu shes-bya ba.<br>T. Padmākara, Rin–chen bzaṅ-po.<br>R. Prajñākīrti, Mar-pa Chos-<br>kyi grag-pa. | | KESARA<br>,,<br>COS<br>,,<br>RAK | 410<br><br>13290<br>13285<br>Reel No. E. 226/18 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 15 | | |
| ,, | ,, | 20 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | Damage | |
| ,, | ,, | 4 | | |
| ,, | ,, | 29 | Comp. | |
| ,, | ,, | 15 | ,, | |
| ,, | ,, | 27 | ,, | |
| ,, | Dev. | 25 | Incomp. | Same Copy of this MS. Preserved in Dr. T. S. Negi Collection. |
| PL | Bhujmol | 38 | ,, | |
| NP | Dev. | 26 | ,, | |
| ,, | N | 15 | ,, | |

# वज्रयान का अभ्युदय

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धीः' के पूर्व अंकों ( 7–12 ) में नरोपा की छः प्रकार की योग साधनाओं का वर्णन किया जा चुका है। प्रस्तुत अंक में वज्रयान के अभ्युदय का वर्णन किया जा रहा है। वज्रयान के अपने मत के अनुसार बुद्धशासनरत्न का अभ्युदय तीन स्थितियों में हुआ। भाष्यतन्त्रादि में कहा है—'बुद्ध, बोधिसत्त्व और योगी ये तीनों क्रमशः अभिसन्धि, संकेत और श्रुति परम्परा से आविर्भूत होते हैं, अर्थात् बुद्ध के लिये अभिसन्धि परम्परा, विद्याधर के लिये संकेत परम्परा तथा पुद्गल के लिये श्रुति परम्परा कही गई है। इन्हीं तीन परम्पराओं को यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है। ]

हीनयानियों के मत के अनुसार शास्ता द्वारा बुद्धत्व प्राप्ति के अनन्तर सात सप्ताह बाद सारनाथ ( वाराणसी ) में पंचवर्गीय भिक्षुओं को चार आर्यसत्य धर्म की देशना की गई। यहाँ से लेकर कुशीनगर में महापरिनिर्वाण तक उन्होंने सम्पूर्ण हीनयानी पिटक का ही उपदेश दिया, ऐसी उनकी मान्यता है। बुद्धवचनों का संगायन शास्ता के महापरिनिर्वाण के एक वर्ष बाद शासन की सुदूरकाल तक स्थिरता के लिये न्यग्रोध वृक्ष की छाया में हुआ। इसमें आनन्द द्वारा सूत्रपिटक, उपालि द्वारा विनयपिटक, काश्यप द्वारा अभिधर्मपिटक का संगायन हुआ। यह प्रथम संगीति है। शास्ता के परिनिर्वाण के 110 साल बाद विनय-विपरीत दस आचारों को दूर करने के लिये वैशाली के विहार में यश आदि सात सौ अर्हतों द्वारा द्वितीय संगायन सम्पन्न हुआ। बुद्धपरिनिर्वाण के तीन सौ साल बाद आगम अठारह निकायों में विभक्त हो गया था। उस भिन्नता को समाप्त करने के लिये काश्मीर प्रदेश में पूर्णक आदि पाँच सौ अर्हत्, वसुमित्र आदि पाँच सौ बोधिसत्त्व तथा 1600 पृथक्जन पण्डित एकत्रित हुए थे। इनके द्वारा तृतीय संगायन सम्पन्न हुआ, ऐसा माना जाता है।

महायानियों का सामान्य मत है कि शास्ता बुद्धत्व प्राप्ति के अनन्तर सात सप्ताह तक अन्यमनस्क भाव से विहार करते रहे। इनके हृदय की इस उदासीन अवस्था को देख ब्रह्मा और इन्द्र द्वारा प्रार्थना करने पर बुद्ध ने सारनाथ ( वाराणसी ) में सम्यक् ज्ञान के पात्र विनेय जनों को प्रथमतः चार आर्यसत्य विषयक धर्मचक्र का प्रवर्तन किया। गृध्रकूट पर्वत पर महायानगोत्रीय शिष्यों को माध्यमिक लक्षणों से युक्त धर्मचक्र का प्रवर्तन किया। मलय पर्वत पर अनिश्चित गोत्रीय शिष्यों और असाधारण महायानियों को अन्तिम सम्यक् धर्मचक्र का प्रवर्तन किया। आगम संगायन के बारे में कहा जाता है कि गृध्रकूट पर्वत पर दस लाख बोधिसत्त्व एकत्रित

हुए। उनमें मैत्रेय द्वारा विनय, वज्रपाणि द्वारा सूत्रपिटक तथा मंजुश्री द्वारा अभिधर्म का संगायन सम्पन्न हुआ। इस विषय में अन्य मत भी प्रचलित हैं।

वज्रयान के अपने मत के अनुसार बुद्धशासनरत्न का उद्भव तीन स्थितियों में हुआ। भाष्यतन्त्रार्णव में कहा है—बुद्ध, बोधिसत्त्व और योगी ये तीनों क्रमशः अभिसन्धि, संकेत और श्रुतिपरम्परा से आविर्भूत होते हैं[1]। अर्थात् बुद्ध के लिये अभिसन्धि परम्परा, विद्याधर के लिये संकेत परम्परा तथा पुद्गल के लिये श्रुति परम्परा कही गई है।

## 1. अभिसन्धि परम्परा का उद्भव

संसार और निर्वाण में समानरूप से विद्यमान श्री विभु, छठे ध्यानी बुद्ध समन्तभद्र, परिपूर्ण व्यंजनयुक्त वज्रधर के रूप में स्वसंवेदन धर्मधातु विशुद्ध क्षेत्र वज्रमहाकनिष्ठ में अपने से अभिन्न स्वरूप के परिवार पंचगोत्रीय बुद्ध ( पंचध्यानी बुद्ध ) तथा शान्त और क्रोधीरूप धारण किये हुए स्वसंवेदनरूप अप्रमेय मण्डलों को अपने आशयपूर्ण अधिष्ठान द्वारा अनिर्वचनीय तत्त्वज्ञान, अचिन्त्य शून्यता धर्मता का ज्ञान कराते हैं, जिसे धर्मकाय के वचन की संज्ञा दी जाती है। इस प्रसंग में कहा गया है—'अतः धर्मतारूप आकाश में सर्वव्यापी वचन द्वारा अधिष्ठित किया गया है, जो स्वोच्चारण के रूप में वर्तमान है'[2]। वज्रगर्भटीका में कहा गया है—'धर्मकाय शास्ता द्वारा ज्ञानार्णव परिषद् को अनुत्पन्न तथा आशयपूर्ण वचन से शून्यता की व्याख्या करते हैं'। विशेषतया प्रभास्वर वज्रयान सम्बन्धी गहन और उदार विषय के सम्बन्ध में कहा गया है कि धर्मचक्र का स्थल, उपदेष्टा, परिषद् और धर्मोपदेश—ये स्वयंसिद्ध रत्न स्वयंभूज्ञान के अन्तर स्वसंवेदन रूप त्रिकायात्मक महाव्यूह से निर्मित हुए। यह धर्मता शब्द और तर्क के विषय से परे है तथा इस धर्मता में समरस होकर इस धर्मचक्र का प्रवर्तन किया गया। दशभूमियों में आरूढ आर्यों को भासित होने वाले सम्भोगकाय के क्षेत्र, अकनिष्ठ लोक में, छठे ध्यानी ( गोत्र ) बुद्ध के रूप में तथा पञ्चगोत्र शास्ता के रूप में असाधारण प्रतिभा सम्पन्न परिवार बोधिसत्त्व महासत्त्व वज्रपाणि, अवलोकितेश्वर, मंजुश्रीघोष आदि को, जो शुद्ध इन्द्रिय और फल-प्राप्त बोधिसत्त्व है, अनिर्वचनीय यान, अनुत्तरयोगतन्त्र का धर्मचक्र अभिसन्धि तथा सांकेतिक भाषा के माध्यम से सतत प्रवर्तन करते हैं।

गुह्यगर्भतन्त्र में कहा गया है—'अनुत्तर और पवित्र अकनिष्ठ स्थान में बुद्ध का काय वैरोचन के रूप में बोधिसत्त्वों की परिषद् को अपने उत्तम मौन वचन द्वारा ही धर्म को देशना

1. ग्युद-बुम तिब्बती संस्करण।
2. ञिङ्ग्युद तिब्बती संस्करण।

करता है'। यह भी कहा जाता है कि यह स्थान शुद्धावासकायिक महावशितासम्पन्न अकनिष्ठ क्षेत्र है। मायावज्र में कहा गया है—'शुद्धावासकायिक से विवर्जित महाकनिष्ठ पवित्र क्षेत्र में, कुलेश की मुद्रा में, अनाभोगकाय, एकानेकविवर्जित, सर्वबुद्धों का सामूहिक रूप, आदि से महायानकोश, सब आवरणों का परिहार करने वाले विनेय जनों को एक क्षण में अपने दर्शन देते हैं। इसी प्रकार नवीं भूमि में प्रतिष्ठित बोधिसत्त्वों को भासित होने वाले गौण अकनिष्ठ में, आठवीं भूमि में स्थित बोधिसत्त्वों को भासित होने वाले औपचारिक अकनिष्ठ में और वज्रयोगिनीभग, अर्थात् धर्मधातु महामोक्ष प्रासाद में रुद्र आदि क्रूर विनेयों के इन्द्रियज्ञान को दर्शन देने वाले महाहेरुक, पद्मनृत्येश्वर, हेवज्र, चक्रसंवर, कालचक्र आदि के रूप में वज्रयान का उपदेश देते हैं और अपने ही रूप तथा आकृति से मण्डल परिषद् निर्मित कर निर्विकार नाद स्वर के माध्यम से धर्मचक्र-प्रवर्तन करते हैं। सुगतसंग्रहमूलतन्त्र में कहा है—'मैं श्रेष्ठों का राजा हूँ। उपदेशक तथा श्रोता भी मैं स्वयं हूँ'[1]। हेवज्रतन्त्र में कहा है—'मैं उपदेशक भी हूँ और धर्मोपदेशक भी तथा अपनी परिषद् में मैं श्रोता भी हूँ'[2]। उसी प्रकार बुद्ध तुषित, सुमेरुशृंग, ओडियान, शम्भल आदि स्थानों में भी क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र और योगतन्त्र का उपदेश वीतराग के रूप में या चक्रवर्ती के रूप में करते हैं। गुह्यगर्भतन्त्र में कहा है—'विभिन्न रुचि के विनेयों को अपने अनुकूल रूप में बुद्ध के दर्शन होते हैं। वह बुद्ध एक ही है, पर सत्त्वों के कर्मवश विभिन्न रूपों में दिखाई देते हैं'।

## वज्रयान की संगीति

प्रत्येक संगीतिकार द्वारा उक्त वचनों का किस प्रकार संकलन किया गया? यद्यपि प्रायः अनुत्तरतन्त्रों के संगीतिकार पृथक्-पृथक् बताये जाते हैं, तथापि गुह्यगर्भ आदि अधिकतर नीतार्थ-गुह्यतन्त्रों के संगीतिकार शास्ता स्वयं हैं, क्योंकि परिषद् का आशय अभिन्न है। गुह्यगर्भ में कहा है—'ऐसा मैंने उपदेश किया'। संवरमूलतन्त्र में भी कहा है—'तब मैं गुह्यमन्त्र का उपदेश देता हूँ'। अतः उपर्युक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि संगीतिकार शास्ता स्वयं हैं, अन्य नहीं। गुह्यसिद्धि में कहा है—'तन्त्र का उपदेशक चित्तवज्र है। उपदेशक भी वही है तथा संगीतिकार भी वही'। इसके अतिरिक्त महासम्पन्न आदि अधिकांश तन्त्रों का संकलन गुह्यपति, वज्रगर्भ, मंजुश्री, अवलोकितेश्वर, निर्माणकाय सुरतिवज्र आदि तथा पूर्णोपशान्त डाक-डाकिनी, देव, नाग, यक्ष आदि विभिन्न जाति के विनेय गणों ने किया। साथ ही यह भी कहा जाता है कि निखिल तन्त्रों का संग्रह गुह्यपति ने ही किया। विशेषतया जो तन्त्रों के उपदेश सुनने वाले हैं, वे ही संगीतिकार भी हैं। जैसे कालचक्र का सुचन्द्र ने, हेवज्र का वज्रगर्भ ने, संवरोद्भव का वज्रपाणि ने और वज्रडाक

---

1. ञिङ्-म-ग्युद-ह्र बुम तिब्बती संस्करण।
2. हेवज्रतन्त्र एवं उनकी बृहत् टीकाओं को देखें।

का वाराही ने संकलन किया। अन्य बहुत से विपुल मूल तन्त्रों का संगायन कर अल्प तन्त्रों का देशना के प्रवर्तक द्वारा ही संगायन किया गया, ऐसा भी माना जाता है। फिर भी सभी तन्त्र-पिटकों में गुह्यपति द्वारा गुह्यतन्त्र के संगायन की व्याख्या की गई है। वही उड्डियान नामक स्थान में, संगायनकर्ता वज्रपाणि द्वारा शास्ता के जम्बूद्वीप में निवास के समय ही मन्त्रयान के सभी तन्त्रपिटकों का संगायन कर राजा इन्द्रबोधि के परिवार को दिया गया। वज्रपाणि द्वारा अभिसिद्धि को प्राप्त कर स्वभाव रचित वीर तथा योगिनी में परिवर्तित हो नागों के देश उड्डियान के महा-समुद्र में परिवर्तित होते समय उन नागों को पात्रानुरूप बना सब तन्त्रों को हस्तलिखित कर उन्हें सौंपा गया। उसके पश्चात् सब नाग क्रमशः मनुष्य रूप में परिवर्तित हो समुद्रतट पर वास बनाकर गुह्य मन्त्रों की भावना कर साधारणतः अभिसिद्धि प्राप्त कर पुरुष वर्ग वीर और स्त्रीवर्ग डाकिनियों के रूप में परिवर्तित हुए। सिद्धि अप्राप्त नाग भी मनुष्य रूप में परिवर्तित हो गये। इस तरह वह प्रदेश भी डाकिनियों के नाम से प्रसिद्ध हुआ। तदुपरान्त क्रमशः मध्यदेश में मन्त्रयान का प्रसार हुआ, ऐसा कहा जाता है।

राजा इन्द्रबोधि द्वारा रचित संवरमूलतन्त्र की टीका के अनुसार स्वयं राजा इन्द्रबोधि ने अभिषेक के बाद 96 कोटि बोधिसत्त्वों को आमन्त्रित कर गुह्यपति से प्रार्थना की। इस पर गुह्य-पति ने मन्त्रयान के सभी तन्त्रों का संगायन कर अक्षरों में लिपिबद्ध कर उड्डियान के नागों से परिवर्तित डाकिनियों को अभिषेक देकर तन्त्र को उन्हें सौंपा और पीछे तन्त्रयान में आने वाले विनेय जनों को देने के लिये कहा। इन्द्रबोधिकृत संवरमूलतन्त्र की टीका में उल्लिखित है कि राजा इन्द्रबोधि को सपरिवार अभिषेक व आशीर्वाद देकर महागुह्य अनुत्तरतन्त्र, गोपनीय श्रेष्ठ वज्रयान का धर्मचक्र प्रवर्तन किया गया। बाद में क्रमशः उसका व्याकरण हुआ। संगायनकर्ता द्वारा सर्वश्रेष्ठ पर्वत के उत्तरपूर्व स्थित श्रेष्ठ देवनिवास में सब तन्त्र हैं। 96 कोटि महाबोधिसत्त्वों के संघ के एकत्रित हो महागुह्यपति से प्रार्थना करते समय इस प्रकार सुना गया—श्रेष्ठ स्वर्ण कागज पर पिघली हुई वैडूर्यमणि की स्याही से देशना के अक्षरों को चित्रित किया गया, तब भविष्य को सोच उड्डियान स्थान में नागों से परिवृत डाकिनियों के संघ को आशीर्वाद दिया। बाद में धर्मसूत्र गुह्यधर्मकोष श्री स्वयंभू महल गन्धोला में खेचरेश्वर आदि से आशीर्वाद तथा अभिषेक प्राप्त कर आने वाले विनेय जनों को प्रवचन देने का व्याकरण किया। मातृतन्त्र तो वज्रवाराही आदि के द्वारा उड्डियान में आपसी प्रश्न-उत्तर के रूप में भी संगायन किया गया, ऐसा माना जाता है। साधारणतः संगायन कर्ता गुह्यपति होने पर भी फिर दुबारा उसका संगायन किया गया हो, ऐसा भी हो सकता है।

## 2. संकेत परम्परा का उद्भव

इस शासन का अभ्युदय जगत् में दो परम्पराओं के साथ हुआ—'संकेत परम्परा वाले विद्याधर और श्रुति परम्परा वाले पुद्गल की परम्परा। प्रथम के भी दो विभेद हैं—1. अमनुष्य

विद्याधर और 2. मनुष्य विद्याधर। 1. अमनुष्य विद्याधर—जिनपुत्र बोधिसत्त्वों की परिषद् में शास्ता ने त्रिकुल ( 1. मंजुश्रीघोष 2. अवलोकितेश्वर और 3. वज्रपाणि ) के रूप में प्रकट हो, देव, नाग और यक्ष जाति के विनेयों को संकेत के माध्यम से धर्मोपदेश किया, अर्थात् तीक्ष्णवज्र मंजुश्री ने सौम्यकुमार के रूप में देवपुर में यशस्वी वरपाल नामक देव को उपदेश दिया। पुनः वरपाल ने ब्रह्मदेव रत्नप्रभ को, रत्नप्रभ ने प्रजापति ब्रह्मा को, प्रजापति ने ब्रह्मा सर्वतारक को, सर्वतारक ने ब्रह्मा शिखण्डधर को, शिखण्डधर ने इन्द्रशक्र को, इन्द्रशक्र ने शतसहस्र की संख्याओं में देवजाति के विद्याधरगण को उपदेश दिया।

अवलोकितेश्वर ने अमृतभैषज्य के रूप में नागलोक में नागराज कृष्णकण्ठ को, कृष्णकण्ठ ने नागिन ख–ऽदुल–म को, ख–ऽदुल–म ने नागिन ऽदुल–छङ म को, ऽदुल–छङ म ने नाग मनोरम को, मनोरम ने नाग तक्षक को और नाग तक्षक ने शतसहस्र नागजातीय विद्याधरगण को उपदेश दिया।

वज्रपाणि ने भीम और क्रोधरूप यक्षलोक में समन्तभद्र यक्ष को, समन्तभद्र यक्ष ने वज्रपाणि यक्ष को, वज्रपाणि यक्ष ने यशस्वी दिक्पाल यक्ष को, दिक्पाल यक्ष ने उल्लासमुख यक्ष को और उल्लासमुख यक्ष ने शतसहस्र की संख्या में यक्षों के विद्याधर गण को उपदेश दिया। उन्होंने अपने-अपने अनुचरों को उपदेश दिया, फलतः वे सपरिवार वज्रधरपद को प्राप्त हुए।

महासम्पन्नतन्त्र के विषय में कहा जाता है कि त्रयस्त्रिंश के भद्रपालदेव के पुत्र अधिचित्त ने चार विलक्षण स्वप्न देखे। इन स्वप्नों के अनुरूप दशदिशाओं और त्रिकाल के सर्वबुद्धों तथा पञ्चगोत्रीय बुद्धों ने वज्रसत्त्व को अधिष्ठित किया। वज्रसत्त्व ने देवपुत्र अधिचित्त को मूर्धाभिषिक्त राजा बनाकर महासम्पन्न तन्त्र के उपदेश दिये और उसने देवलोकों में प्रचार-प्रसार किया।

ज्ञानपाद के मुक्तितिलक में कहा गया है कि—तब से लेकर बुद्ध इस परमार्थ की देशना कतिपय अधिकारियों को मौखिक परम्परा तथा श्रुतिपरम्परा के द्वारा कर रहे हैं।

**मनुष्य-अमनुष्य दोनों से वज्रयान का उद्भव**

सन्धिव्याकरण सूत्र में भगवान् से निवेदन किया गया है—तीनों परिणायक यानों का हे भगवन्! आपने ही उपदेश दिया है। हेतु-फल का एक साथ उपभोग करते हुए बुद्धत्व प्राप्ति अन्यत्र न होने का नीतार्थ उपदेश क्यों नहीं देते हैं? इसके उत्तर में भगवान् ने कहा—'हेतु में निष्ठा रखने वालों के लिये मैंने हेतु-धर्मचक्र चलाया। फल में निष्ठा रखने वालों के लिए वज्रयान का श्रेष्ठ मार्ग भविष्य में प्रादुर्भूत होगा'। इस व्याकरण के अनुसार उत्तम निर्माणकाय शास्ता के निर्वाण के अठाइस वर्ष पश्चात् यशस्वी वरपाल देव, नागराज तक्षक, उल्कामुख यक्ष, उपायमतिमान राक्षस और मनुष्य विद्याधर, जो निर्मल लिच्छिवी के नाम से प्रसिद्ध हैं[1]—इन पाँच

1. त्रिङ्-म-ग्युद-ह्वुम्।

उत्तम जाति के प्राणियों ने लोक में बुद्ध के परिनिर्वाण की बात अपनी-अपनी अभिज्ञाओं से जानी और प्रतिसंलयन से उठ, लंका देश के मलयगिरि के शिखर पर ऋद्धि क्रिया के द्वारा वे एकत्र हुए तथा 23 निम्नलिखित आर्त शब्दों को कहते हुए सिसक पड़े—हाय ! लोक में जब शास्ता-रूपी प्रदीप की ज्योति अस्त हो जायगी तो लोक के अन्धकार को कौन दूर करेगा ? भगवान् ने व्याकरण किया था कि भविष्य में लोक में गुह्यतन्त्र का प्रचारक प्रादुर्भूत होगा। तदनुसार जब समय आया, तो गुह्यतन्त्र के उपदेशक के रूप में बुद्ध से अभिषेक प्राप्त करने के लिये गुह्यकाधिपति वज्रपाणि वहाँ साक्षात् प्रकट हुए। उन्होंने उपर्युक्त पाँच जाति के तथा अधिकांश विद्याधर जाति के भिक्षुओं को ( उस ) तन्त्रयान का उपदेश फिर से दिया, जिसे पहले शास्ता ने अकनिष्ठ आदि लोक में दिया था। उन उपदेशों को उपायमतिमान् राक्षस ने विगलित वैडूर्य की स्याही से सुवर्ण कागज की पोथी में लिखवाया और सात अभिसन्धि बल द्वारा आकाश में अप्रकट रूप से मुद्रांकित कर के छिपा दिया। वह लंका जहाँ मलयगिरि स्थित है, जम्बूद्वीप का उपद्वीप चामर नामक लंका नहीं है। वह तो जम्बूद्वीप के दक्षिण-पूर्व सीमा पर समुद्र से बँधा हुआ एक उपद्वीप है, जहाँ दशशीश लंकापति रावण के निमन्त्रण पर भगवान् बुद्ध ने महावैपुल्यसूत्र लंकावतार का उपदेश किया था। इस द्वीप के अतिरिक्त, ताम्रद्वीप, यवद्वीप, धनश्रीद्वीप आदि उपद्वीपों में भी पीछे यथोचित बुद्धशासन का प्रसार हुआ। महान् आचार्य कण्हपाद ने लंका में जाकर, विश्वरूपी नामक महाराक्षसी का उसके पाँच सौ अनुचरों के साथ दमन कर मन्त्रयान शासन का प्रचार किया; तत्पश्चात् महायानी आचार्य जयभद्र का आविर्भाव हुआ। आचार्य चन्द्रगोमिन् भी उस देश में गये थे। शान्तिपाद और महापण्डित वनरत्न ने भी वहाँ जाकर मन्त्रयान का प्रचार किया था।

### 3. श्रुतिपरम्परा का उद्भव

तृतीय संगीति के पश्चात् राजा कनिष्क के समय पाँच सौ महायानी आचार्यों का प्रादुर्भाव हुआ। वे सभी गुह्याधिपति आदि से उपदेश ग्रहण करने वाले तथा ऋद्धि प्राप्त थे। उन्हें पश्चिम के राजा लक्षाको ने निमन्त्रित किया और आबू पर्वत-शिखर पर विहार बनवा कर उसमें रहने के लिये दान आदि दिया। राजा ने अपने पाँच सौ तीक्ष्णबुद्धि वाले सेवकों को प्रव्रजित करा कर उन पाँच सौ आचार्यों से मन्त्रयान धर्म का श्रवण कराया। राजा ने पिटकों को लिपिबद्ध कराने के विचार से पूछा—ग्रन्थों का क्या परिमाण है ? तब आचार्यों ने कहा—'वैसे तो इनका परिमाण असीमित है, लेकिन यहाँ जो विद्यमान हैं, उनकी संख्या सहस्रलक्ष है'। राजा ने कहा—'यद्यपि ग्रन्थों की संख्या बहुत अधिक है, तथापि लिखवाऊँगा'। यह कहकर सब पिटकों को लिपिबद्ध कराया और उन्हीं आचार्यों को भेंट किया गया। तब से लेकर वज्रयान का विपुल प्रचार होने लगा। क्रियातन्त्र और चर्यातन्त्र का भी गुप्तरूप से अभ्यास करने वाले साधक बड़ी संख्या में हुए। आचार्यों ने विभिन्न प्रदेशों से अनेक प्रकार के तन्त्र-ग्रन्थों को लाकर प्रचार किया।

सामान्यतः भारतीय गुह्यमन्त्रचारी गोपनीयता की रक्षा करने में सुदृढ़ होते थे। अतः जब तक सिद्धि की प्राप्ति नहीं होती थी, तब तक अन्य मन्त्रचारी इन्हें नहीं जानते थे। जब ये महान् ऋद्धियों के साथ अन्तर्धान होते थे या असाधारण शक्ति का प्रदर्शन करते थे, तब अन्य लोग कह उठते थे—'अहो! ये तो मन्त्रचारी ( तान्त्रिक ) हैं'। इस प्रकार बाद में ही उनका लोगों से परिचय होता था। ऐसी बात नहीं है कि अनुत्तरयोगतन्त्र का अस्तित्व पहले से नहीं था, पर कुछेक अधिकारी साधक इनका अनुशीलन करते थे और सिद्धि प्राप्त करने पर वे सभी सहसा अन्तर्धान हो जाते थे। इसलिये क्रमिक उपदेश देने तथा अनुशासनी पालन की परम्परा नहीं थी। तत्पश्चात् राजा इन्द्रभूति के समय महान् सिद्धाचार्यों ने उड्डियान देश के धूमस्थल आदि की ज्ञानडाकिनियों के साथ विचार-विमर्श कर वहाँ से कुछ तन्त्रों का सम्पूर्ण भाग, कुछ का पिण्डार्थ और कुछ उद्धृत तन्त्र लाकर योग्य पात्रों को उनका गुप्त रूप से उपदेश किया। फलतः अनुत्तरयोग तन्त्रों का व्यापक प्रचार हुआ और उस समय सब दिशाओं में बहुसंख्यक सिद्धपुरुषों का उदय हुआ। लेकिन अनुत्तरयोगतन्त्र का अनुशीलन सामान्य रूप से नहीं किया जा सकता था। गुह्य मन्त्र की पुस्तकें और शास्त्र भी सामान्य ग्रन्थों के सदृश सर्वत्र उपलब्ध नहीं थे। उदाहरणार्थ—जब से निर्माणकाय प्रमोदवज्र ने अतिशय गुह्यमहासम्पन्न तन्त्र का उपदेश किया, तब से उन सौभाग्यशाली आचार्यों को मौखिक या श्रुतिपरम्परा के उपदेशों के अतिरिक्त पुस्तकें नहीं दिखाई जाती थीं, क्योंकि प्रत्येक आचार्य के निर्वाण के बाद पुस्तकें अदृश्य रूप से छिपाई जाती थीं। अतिशय गम्भीर उपदेशों को प्रत्येक आचार्य के निर्वाण प्राप्ति के समय केवल निर्वाणलेख के रूप में सुरक्षित रखा जाता था, सामान्य रूप से उनके अंशमात्र का भी उपदेश नहीं किया जाता था। सकलगुह्यमन्त्रयान का ज्ञान तो केवल भगवान् वज्रधर को था। उनके कुछ अंश का मनुष्य और अमनुष्य लोकों में प्रादुर्भाव हुआ।

वज्रयानियों के अनुसार क्रियातन्त्र की देशना शास्ता ने श्रेष्ठ निर्माणकाय द्वारा अकनिष्ठ भूमि और सुमेरु शीर्ष आदि पर सपरिवार असंख्य शिष्यों, बोधिसत्त्वों को मण्डल आदि में प्रतिष्ठित करके दी।

चर्यातन्त्र की देशना शास्ता ने श्रेष्ठ निर्माणकाय द्वारा वैरोचन बुद्ध की चित्रित पुष्पहृदयालंकार भूमि आदि स्थानों पर मण्डल में प्रतिष्ठित कर असंख्य शिष्यों, बोधिसत्त्वों को दी।

योगतन्त्र के मूलतन्त्र और भाष्यतन्त्र वज्राग्र की देशना वैरोचन सम्भोगकाय और शास्ता वैरोचन के निर्माणकाय की जगह सुमेरु-शीर्ष पर विशाल महल का निर्माण कर शास्ता ने सपरिवार शिष्यों को मण्डल में प्रतिष्ठित कर असंख्य बोधिसत्त्वों को दी। दुर्गतिविनाश शामक विद्या आदि सभी तन्त्रों की देशना वैरोचन निर्माणकाय द्वारा त्रायस्त्रिंश नन्दनवन के विशाल महल ( विमान ) में परिवारभूत ( शिष्य ) आदि सामान्य लोकजन और शतकोटि बोधिसत्त्वों को दी गई।

अनुत्तरयोगतन्त्र के अद्वय कालचक्रतन्त्र की देशना शास्ता द्वारा बुद्धत्व प्राप्ति का प्रतिबिम्ब दिखाकर फाल्गुन अमावस्या के दिन श्री धान्यकटक के स्तूप में महासुखावती स्थान पर महामण्डल का निर्माण कर स्वयं श्री कालचक्र की समाधि में लीन हो, मण्डल में स्थापित शिष्यों और अध्येषक राजा सुचन्द्र तथा और भी 96 हजार संभागीय शिष्यों को द्वादश सहस्र अन्य मूलतन्त्रों की देशना दी।

गुह्यतन्त्रसंग्रह की देशना पण्डित अलंकलश के मतानुसार इस प्रकार है—शास्ता ने बुद्धत्व प्राप्ति के उषाकाल में मार को जीत कर जब तुषित लोक में आगमन किया, तब वहाँ महाभूतकाय से विशाल महल ( विमान ) का निर्माण कर स्कन्ध, धातु, आयतन आदि से मण्डल में प्रतिष्ठित देवों का निर्माण कर आकाश भर के सभी शिष्यों द्वारा भगवान् से प्रार्थना किये जाने पर उन पर अनुग्रह करने के लिये गुह्यतन्त्र की देशना की। प्रदीपप्रकाश में भी तुषित लोक में देशना की बात कही गई है।

भोट देश के आचार्यों का मत है कि जब शास्ता श्रावस्ती में निवास कर रहे थे, उस समय उड्डियान के राजा इन्द्रभूति ने भगवान् के विशिष्ट गुणों को सुन उनसे आगमन के लिये प्रार्थना की। परिवार सहित शास्ता के आने पर राजा ने राज्य की समस्त प्रजा एवं अपने लिये भव से मुक्ति की बुद्ध से प्रार्थना की। तब भगवान् ने राजा से भिक्षु बनने के लिये कहा। इस पर राजा ने कहा मैं विषयों का सेवन करते हुए बुद्धत्व को प्राप्त करना चाहता हूँ। तब बुद्ध ने अपने निर्माणकाय को निर्मित कर श्री गुह्यसंग्रह का मण्डल निर्मित कर इन्द्रभूति आदि समस्त उपासकों का अभिषेक कर उन्हें तन्त्रदेशना द्वारा वज्रगर्भ आदि तन्त्र समर्पित किये।

यमान्तक शास्ता की अभिसम्बोधि के समय मार द्वारा बाधा डाले जाने पर शास्ता द्वारा महामारविजय नामक समाधि में बैठने पर काय, वाक् एवं चित्तवज्र से यमान्तक प्रकट हुए और मण्डल निर्माण कर उन्होंने सर्वमारों का दमन किया। तभी से यमान्तकतन्त्र का लोक में प्रचार-प्रसार हुआ, ऐसा माना जाता है।

संवरतन्त्र की देशना अनादि सर्वबुद्धों द्वारा देशित मानी जाती है। अनादिकाल से शास्ता बुद्धत्व को प्राप्त कर इनकी देशना करते हैं, ऐसा माना जाता है।

रुद्रभैरव—जम्बूद्वीप में शास्ता के निर्माणकाय फलहेरुक द्वारा परिवारभूत, बोधिसत्त्व, पाँच जाति के वीर-वीरांगनाओं एवं संग्रहकर्ता गुह्यपति रुद्रभैरव सपरिवार का अभिषेक कर तन्त्र की देशना की गई, ऐसा माना जाता है। कलियुग में महेश्वर रुद्रभैरव शान्त प्रफुल्ल, इन्द्र की पत्नी सहित सुमेरु के उत्तरपूर्व और मध्य तथा परिर्निर्मित वशवर्तिन् और मगध आदि में रहते हुए 24 क्षेत्रों और 8 श्मशानों में निवास करते हैं। उनके शिष्यों में देव, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, नाग तथा अमानुष प्रत्येक 4 होने से 24 तथा किन्नर 4 और देवानुचर 4 अर्थात् 8 द्वारा अनुचरित होकर

सम्पूर्ण जम्बूद्वीप पर अधिकार कर असम्यक् कर्म पर स्वयं आरूढ हो दूसरों को भी उस असम्यक् कर्म में प्रतिष्ठित करते हैं। ऐसे समय में शास्ता वज्रधर पञ्चबोधि द्वारा सम्यक्सम्बुद्धत्व को प्राप्त कर धर्मधातु की प्रकृति से अकनिष्ठ में असंख्य बुद्ध-बोधिसत्त्वों को प्रकृतिप्रभास्वर धर्म की देशना कर सपरिवार रुद्रेश्वर को शमन करने का निश्चित समय जान निर्माणफल हेरुक में प्रतिष्ठित हो, सुमेरुशीर्ष पर आते हैं। पाँच जातियों ने विशाल महल तथा वीरांगना आदि देवों का निर्माण कर उनको समर्पित किया। तब संभोगकाय की समाधि में प्रतिष्ठित हो उन्होंने विनेय जनों को देख अनेक सहस्र कोटि चार द्वीपों में अनेक मण्डल चक्रों का निर्माण किया। इस जम्बू द्वीप में चतुर्मन्त्र संवर द्वादशपाणि का निर्माण कर भैरव को पैरों के नीचे दबा कर उनका दमन किया। परिनिर्मित परिवारों ने भी 24 क्षेत्र तथा 8 श्मशानों में निवास करने वालों का दमन ( शमन ) कर सुमेरुशीर्ष पर सपरिवार भगवान् को प्रतिष्ठित कर उन्हें मण्डल में प्रतिष्ठापित किया। सुमेरु पर्वत के अणुओं के बराबर बुद्ध-बोधिसत्त्व, सपरिवार रुद्रभैरव तथा संभागीय देवमनुष्यों के लिये वज्रयोगिनी द्वारा आग्रह करने पर मूलतन्त्र और वज्रपाणि द्वारा आग्रह करने पर भाष्यतन्त्र की देशना की। कहीं पर उस प्रकार देशना देकर शास्ता श्वेतकेतु के रूप में पैदा होकर निर्माणकाय शाक्यमुनि के रूप में प्रतिष्ठित हुए और श्री धान्यकटक पर्वत पर संवर की समाधि में प्रविष्ट हो मण्डल का निर्माण कर सपरिवार रुद्रभैरव को विनीत किया। वीर और अशीति कोटि योगिनियों को संवर तन्त्रों की पुनः देशना की ऐसा भी माना जाता है। कहीं पर निर्माणकाय शाक्यमुनि के रूप में प्रतिष्ठित होकर उन्होंने पुनः देशना नहीं की।

इस प्रकार इस विषय पर भाष्य में अनेक भिन्नताएँ दिखाई देती हैं। श्री हेवज्र के भाष्य, वज्रावली आदि में ( स्थान ) जम्बूद्वीप में निर्माणकाय द्वारा मगध में चार मार के नाश के समय इसकी देशना की, ऐसा कहा है। यह वज्रभगवती नामक ग्रन्थ में विशाल महल में स्थित हो भगवान् शास्ता ने लोकजन और लोक से ऊपर अनेक शिष्यों के बीच स्थित होकर वज्रगर्भ आदि द्वारा आग्रह करने पर बहुलतन्त्र और अल्पतन्त्र की देशना की। शास्ता ने विशाल महल ( विमान ) के मध्य पञ्चचक्रवर्ती देवता समूह, लोक व लोक से ऊपर के शिष्यों को भाष्यतन्त्र वज्रगीति की देशना की।

# क्रमद्वय का सामान्य परिचय

—डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी—

[ 'तन्त्र का स्वरूप और आभ्यन्तर भेद' इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के पूर्व अंकों में क्रियातन्त्र से योगतन्त्र तक के स्वरूप, साधनाविधि आदि का संक्षिप्त परिचय दिया गया था। प्रस्तुत निबन्ध में अनुत्तर योगतन्त्र पर लिखने से पूर्व क्रमद्वय का सामान्य परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है, जिससे अनुत्तरतन्त्र की साधना की पृष्ठभूमि स्पष्ट हो सके। ]

पारमितानय परमार्थ सत्य ( शून्यता ) द्वारा संवृति सत्य को पुष्ट करता है। संवृति सत्य अपने स्वरूपानुसार परमार्थ सत्य को पुष्ट करता है, क्योंकि संवृति सत्य उच्छेद का निषेध करता है और परमार्थ सत्य शाश्वत का अथवा परमार्थ सत्य स्वभाव सत्ता का निषेध कर सापेक्षता, अर्थात् संवृति सत्य का बोध कराता है, तथा दूसरी ओर संवृति सत्य के आश्रय से ही परमार्थ का बोध होता है। अतः सत्यद्वय अग्नि और उसकी उष्णता के सदृश है। पारमितानय में इस सत्य-द्वय का जो स्थान है[1], वही वज्रयान में क्रमद्वय का है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

क्रमद्वयं समाश्रित्य वज्रिणां धर्मदेशना।
उत्पत्तिमात्रं कथितमुत्पन्नं कथयाम्यहम्॥ ( 1.8.25 )

समाजोत्तरतन्त्र में भी कहा है—

क्रमद्वयमुपाश्रित्य वज्रिणां तन्त्रदेशना।
क्रममौत्पत्तिकं चैव क्रममौत्पन्नकं तथा॥ ( 18.33 )

वज्रपंजर में क्रमद्वय के प्रयोजन को स्पष्ट करते हुए भगवान् ने कहा है कि सामान्य विकल्प के प्रहाण-हेतु उत्पत्तिक्रम और शुद्ध विकल्प अथवा प्रणीत देवरूप के प्रति अभिनिवेश के प्रहाण-हेतु निष्पन्नक्रम की भावना की जाती है[2]। हेवज्र में भी कहा है—

उत्पत्तिक्रमयोगेन प्रपञ्चं भावयेद् व्रती।
प्रपञ्चं स्वप्नवत् कृत्वा प्रपञ्चं निष्प्रपञ्चयेत्॥ ( 2.2.29 )

---

1. द्वे सत्ये समुपाश्रित्य बुद्धानां धर्मदेशना।
लोकसंवृतिसत्यं च सत्यं च परमार्थतः॥
येऽनयोर्न विजानन्ति विभागं सत्ययोर्द्वयोः।
ते तत्त्वं न विजानन्ति गम्भीरं बुद्धशासने॥ ( 2499 )

2. मणिरश्मि, पृ० 34 में उद्धृत।

सामान्यतः कल्पना द्वारा आश्रयाश्रित मण्डल की, अर्थात् आदर्श में प्रतिबिम्बित रूप-सदृश निःस्वभाव देव-देवियों के साथ मण्डल की भावना करना उत्पत्तिक्रम है। हेवज्र की टीका योगरत्नमाला में भी ऐसा ही अर्थ किया गया है[1]। दग्पो टशी नमग्यल ने भी कहा है कि सत्त्वों की उत्पत्ति के सदृश आसन, आयुध, बीज आदि के द्वारा देवाकार में भी मुख, भुजा आदि की कल्पना कर देवता और मण्डल की भावना करना उत्पत्तिक्रम और मृत्युकाल में भूतों के संहारक्रम सदृश उत्पत्तिक्रम के देवों के वर्ण, संस्थान आदि को बिन्दु में परिवर्तित कर तथा बिन्दु को भी क्रमशः नाद में, नाद को भी निरुद्ध कर निष्प्रपंच गगनसदृश अद्वय में स्थित करना ही निष्पन्नक्रम है[2]। हेवज्रतन्त्र की टीका योगरत्नमाला में भी कहा है—"उत्पन्नस्वभाविकमेव रूपम्। तदेव तत्त्वरूपेणाधिमुच्यते भाव्यते यस्मिन् योगे स उत्पन्नक्रमः[3]। वहीं यह वचन भी उद्धृत है—

श्रुतं सहजमित्युक्तं द्विधा भेदेन भेदितम्।
सांवृतं देवताकारमुत्पत्तिक्रमपक्षतः॥
विवृतं सुखरूपं तु निष्पन्नक्रमपक्षतः।
सत्यद्वयं समाश्रित्य बुद्धानां धर्मदेशना॥ (हे० त० टी०, प० 2 ख)

गुह्यसमाज की टीका प्रदीपोद्योतन में भी उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम को नेयार्थ और नीतार्थ बताकर प्रथम को कल्पित और द्वितीय को निष्पन्नक्रम की साधना कहा है[4]। कल्पित साधना और निष्पन्नक्रम को स्पष्ट करते हुए आचार्य चोङ्खापा कहते हैं कि यद्यपि दोनों साधनाएँ अपने-अपने उपायक्रम का आश्रय लेकर देवकाय में निष्पन्न होती हैं, लेकिन कल्पित साधना का (उत्पत्तिक्रम में) साधक स्वरव्यंजनाक्षर से सूर्य-चन्द्र और फिर आयुध आदि में परिणत होकर स्वयं इष्टदेव को कल्पना द्वारा निष्पन्न करता है। लेकिन निष्पन्नक्रम में स्वर-व्यंजनाक्षर आदि का लक्ष्यार्थ बोधिचित्त (श्वेत, रक्त) और वायु को अवधूती नाड़ी में प्रवेश तथा आलोक, आलोकाभास, लब्धज्ञान आदि के अभिमुख होने पर सूक्ष्म प्राणचित्त से मायाकाय में उत्थापित होता है, जो काल्पनिक न होकर अकृत्रिम देवकाय में निष्पन्न होता है। इसलिये

---

1. "चन्द्रचिह्नबीजादिपरिणामेन देवताकारनिष्पत्तिरुत्पत्तिः, सा यस्मिन् समाधावस्ति स उत्पत्तिक्रमः" (प० 125)।

2. सामान्यतन्त्रपिण्डार्थ, पृ० 34.

3. हे० त० टी०, पृ० 125.

4. "महावज्रधरः प्रथमपटले निर्माणमण्डले श्रवणभव्यानां विद्याभिषेकं दत्त्वा नेयनीतार्थभेदेन कल्पित-निष्पन्नक्रमसाधनं प्रतिपादितवान्" (पृ० 5)। के० पी० जायसवाल, शो० सं० पटना से 1984 में प्रकाशित।

कल्पित और अकल्पित के भेद से तद्भूत देवकाय के भी दो रूप हैं[1]। 'वज्रयान-भूमिमार्गव्यवस्था' में सेरतोगपा[2] संक्षेप में कहते हैं कि जो साधक भावना के बल से वायु को मध्यमा नाड़ी में प्रवेश नहीं करा पाते तथा स्वकार्य निष्पन्नक्रम की सन्तति को परिपक्व करने के लिये जन्म, मृत्यु और अन्तराभव सदृश बुद्धि ( विकल्प ) के द्वारा नई प्रज्ञप्ति की भावना करते हैं, उनके लिये उत्पत्तिक्रम है। कृत्रिमयोग, प्रज्ञप्तियोग, प्रथमयोग, परिपक्वयोग आदि इसके नामान्तर हैं। भावना के बल से वायु के मध्यमा में प्रवेश के बाद वहीं उसकी स्थिति और विलीनता से उद्भूत शैक्षिक सन्तति-योग निष्पन्नक्रम है। अकृत्रिमयोग, अप्रज्ञप्तियोग, द्वितीयक्रमयोग, मुक्तियोग इसके नामपर्याय हैं। क्रमद्वय की भावना में साधक सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को देवी-देवता के रूप में परिणत कर भावना करते हैं, जैसे कि वसन्ततिलक की टीका रहस्यदीपिका में कहा है—"पंचबुद्धात्मक सर्वजगोऽयम्"[3]। वहीं—"नरा वज्रधराकारा योषितो वज्रयोषितः", "सर्वसत्त्वानां कायवाक्चित्तव्यवहारस्त्रिकुलगुह्यम्" आदि आया है। गुह्यसमाज में भी कहा है—

पञ्च स्कन्धाः समासेन पञ्च बुद्धाःप्रकीर्तिताः।
वज्रमायतनं चैव बोधिसत्त्वाग्र्यमण्डलम् ॥ ( 17.50 )

वहाँ सभी भूतों की देवी के रूप में कल्पना की गई है—

पृथ्वी लोचना ख्याता अब्धातुर्मामकी स्मृता।
पाण्डराख्या भवेत् तेजो वायुस्तारा प्रकीर्तिता॥
खवज्रधातुसमयः सैव वज्रधरः स्मृतः। ( 17.51 )

इस प्रकार सम्पूर्ण स्थावर-जंगम जगत् को देव-देवियों में परिणत कर भावना करने से सामान्य वस्तुओं के प्रति आत्मधारणा या सामान्य विकल्प का प्रहाण होता है, जो उत्पत्तिक्रम है। पुनः देव-देवियों के रूप में अभिनिवेश बना रहे, तो वह भी पूर्ववत् बन्धन हो बन सकता है। ऐसी स्थिति में बन्धन चाहे लोहे की श्रृङ्खला से हो या सोने की चैन से, बन्धन के रूप में दोनों समान हैं। अतः उस अभिनिवेश के प्रहाण-हेतु निष्पन्नक्रम की भावना करनी पड़ती है। निष्पन्नक्रम की भावना-विधि को स्पष्ट करते हुए पंचक्रम में कहा है—

पिण्डग्राहक्रमेणैव तथा चैवानुभेदतः।
शिरतः पादतो वापि यावद्धृदयमागतः॥

1. महामन्त्रक्रम, पृ० 321, धर्मशाला से प्रकाशित।
2. पृ० 58, धर्मशाला तिब्बती पुस्तकालय द्वारा प्रकाशित, वर्ष 1982.
3. "इह निष्पन्नक्रममारूढो योगीन्द्रो मण्डलहोमभावनाजापान् किं कुर्यात्? नेत्याह—कृत्रिमेत्यादि। य एते बहिरुत्पत्तिक्रमे वा प्रतिमादयः, सर्वे ते कल्पितत्वाद् बाह्योपकरणसाध्यत्वाच्च कृत्रिमाः कृतकाः, सामग्रीविनाशात् विनाशधर्मिणो घटादिवत्" ( पृ० 7 )।

13

भूतकोटिं विशेद् योगी पिण्डग्राह इति स्मृतः ।
स्थावरं जङ्गमं चैव पूर्वं कृत्वा प्रभास्वरम् ॥
पश्चात् कुर्यात् तथात्मानमनुभेदक्रमो ह्ययम् । ( 5.25-27 )

अर्थात् सम्पूर्ण स्थावर-जंगम जगत् को प्रभास्वर में विलीन कर तत्त्व में स्थित होना ही सामान्य निष्पन्न-विधि कहलाती है। जैसे संवृति सत्य का आश्रय लिये बिना परमार्थ सत्य का साक्षात्कार नहीं होता[1], या संवृति सत्य ही परमार्थ सत्य का बोध कराने का उपाय है, उसी प्रकार निष्पन्न के बोध-हेतु उत्पत्तिक्रम की पूर्व गति अनिवार्य है, जैसे कि पञ्चक्रम में कहा है—

उत्पत्तिक्रमसंस्थानां निष्पन्नक्रमकाङ्क्षिणाम् ।
उपायश्चैव सम्बुद्धैः सोपानमिव निर्मितः ॥ ( 1.2 )

आर्यदेव ने भी चर्यामेलापप्रदीप में कहा है कि आदिकर्मिक सत्त्वों के सदर्थ, निष्पन्नक्रम में प्रवेश-हेतु बुद्ध ने उपाय-कौशल के रूप में उत्पत्तिक्रम को सोपान ( सीढ़ी ) के रूप में प्रतिपादित किया है[2]। पहले प्रपंचयुक्त योग की भावना कर सामान्य विकल्प का परिशोधन किया जाता है और फिर विकल्पित रूप का विश्लेषण कर निर्विकल्प की भावना द्वारा अभिनिवेश का परिहार कर बोधि को प्राप्त करते हैं।

क्रमद्वय की भावना के क्रम पर विचार करते हुए दग्पो टशी नमग्यल ने सामान्यतन्त्र नामक ग्रन्थ में कहा है कि [3]नागार्जुन के बहुत से अनुयायी उत्पत्तिक्रम में दृढ़तालाभ कर लेने के बाद निष्पन्नक्रम की भावना करते हैं। वहीं पद्मवज्र, अलाभचन्द्र आदि प्रथम याम में उत्पत्तिक्रम और द्वितीय याम में निष्पन्नक्रम की भावना करने को कहते हैं। भोटदेशीय विद्वानों का मत है कि जैसे पक्षी को उड़ने के लिये दोनों पंखों की आवश्यकता होती है, उसी प्रकार उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम की युगल रूप में भावना करनी चाहिये। हेवज्रतन्त्र में भी यही बात कही गई है—

उत्पन्नक्रमयोगोऽयं सुखं महासुखं मतम् ।
उत्पन्नभावनाहीनो उत्पत्त्या किं प्रयोजनम् ॥
देहाभावे कुतः सौख्यं सौख्यं वक्तुं न शक्यते ।
व्याप्यव्यापकरूपेण सुखेन व्यापितं जगत् ॥
यथा पुष्पाश्रितं गन्धं पुष्पाभावान्न गम्यते ।
तथा रूपाद्यभावेन सौख्यं नैवोपलभ्यते ॥ ( 2.2. 34-36 )

---

1. व्यवहारमनाश्रित्य परमार्थो न देश्यते ।
परमार्थमनागम्य निर्वाणं नाधिगम्यते ॥ ( माध्यमिककारिका, 24.10)
2. तो० 1803, प० 60 ख ।
3. पृ० 145.

लेकिन इस पद्धति का अनुकरण वही साधक कर सकता है, जो परिपक्व हो और तीक्ष्ण इन्द्रिय वाला हो। सभी विनेय जनों के लिये यह मार्ग उपयुक्त नहीं है। जैसे वज्रगर्भव्याख्यातन्त्र में बुद्ध ने कहा है[1]—अनन्त विकल्प रूपी जाल में फंसे सत्त्वों की त्रिजगत् के दुःख से निवृत्ति के लिये उनकी अभिरुचि और योग्यता के अनुसार शास्त्रों में क्रमद्वय के अन्तर्गत अनेक उपायों ( विधियों ) का उपदेश किया है[2]। जो विकल्प की वासना से अत्यधिक ग्रसित हैं, उनके लिये विकल्प स्वरूप पूजा, मण्डलनिर्माण आदि विधियों के द्वारा उत्पत्तिक्रम की देशना की गई है। फिर साधक के परिपक्व होने पर उसे निष्पन्नक्रम की भावना के लिये प्रेरित किया जाता है। जब साधक वास्तविक निष्पन्नक्रम के योग में आरूढ़ हो जाता है, तो उसे विकल्प द्वारा प्रज्ञप्तिनिर्मित उत्पत्तिक्रम की भावना का त्याग कर देना चाहिये। डाकार्णवतन्त्र[3] में भी कहा है कि वास्तविक योग के अधिगम-हेतु कृत्रिम ध्यान की भावना करनी चाहिये। कृत्रिम मन्त्र आदि की आवृत्ति से साधक अकृत्रिम योग में स्थित हो जाता है। जब साधक अकृत्रिम योग में स्थित होने में समर्थ हो जाता है, तो उसे कृत्रिम ध्यान-भावना को छोड़ देना चाहिये। जैसे नदी के पार होने के बाद नाव की आवश्यकता नहीं होती, उसे वहीं छोड़ देते हैं, उसी प्रकार निष्पन्नक्रम द्वारा अकृत्रिम भाव में स्थित हो जाने के बाद कृत्रिम देवयोग-भावना को त्याग दिया जाता है। गुह्यसिद्धि में भी कहा है—

उत्पन्नक्रमयोगेन त्यक्त्वा सर्वप्रयत्नतः।
उत्पत्तिविस्तरं दूरमादिकार्मिकभावनाम् ॥
तन्त्रसद्भावमाश्रित्य सिद्धिसंदे(दो)हलक्षणम्।
विहाय विस्तरं सर्वं भावनायान्तरायिकम् ॥ (1.6-7)

वसन्ततिलक में भी ऐसा ही कहा है—

कृत्रिमं मण्डलं त्यक्त्वा कृत्रिमं होमकर्म च।
कृत्रिमां भावनां चापि कृत्रिमं जपमेव च ॥
कृत्रिमं सर्वमित्यादि स्वभावयोगरूपतः।
कृत्रिमा प्रक्रिया बाह्या स्वरूपप्रतिपत्तये।
स्वरूपप्रतिपत्तौ तु प्रक्रिया नैव कारणम्।
यथा पारार्थिभिः कैश्चित् कोलो वा सुप्रयुज्यते।
त्यज्यते पारमागम्य प्रक्रियापि तथैव सा ॥ (1.5-7)

---

1. वज्रयानसामान्यार्थपिण्डार्थ, पृ० 35 में उद्धृत।
2. विकल्पवासनादोषान् जगत्त्रयविमोहकान्।
   समभिवीक्ष्य तान् धीमान् योगतन्त्रेण शोधयेत् ॥ (पिण्डीक्रम, 3)
3. दग्पो टशी नमग्यल रचित सामान्यतन्त्र, पृ० 44 ख में उद्धृत।

डाकार्णवतन्त्र[1] में मण्डल आदि कर्म को, जो कृत्रिम चित्त से निर्मित किया जाता है, बाह्य चर्या कहा गया है। यह आदिकर्मिकों के लिये उपदिष्ट है। इससे लौकिक सिद्धि की प्राप्ति हो सकती है, अलौकिक अर्थात् असाधारण सिद्धि की उपलब्धि नहीं हो सकती। गुह्यसमाजोत्तर-तन्त्र में भी सेवा, उपसेवा, आदि चार प्रकार के वज्रयोग से सामान्य सिद्धि की और प्रत्याहार, ध्यान आदि छः योगों से असामान्य सिद्धि की उपलब्धि कही गई है—

सेवा षडङ्गयोगेन कृत्वा साधनमुत्तमम्।
साधयेदन्यथा नैव जायते सिद्धिरुत्तमा॥
एभिर्वज्रचतुष्केण सेवा सामान्यसाधनम्।
उत्तमे ज्ञानामृते चैव कार्यं योगषडङ्गतः॥ (18. 138-139)

हेवज्र के व्याख्यातन्त्र वज्रगर्भतन्त्र में भगवान् कहते हैं कि जैसे कोद्रव बीज से शालु फल की उत्पत्ति नहीं होती, उसी प्रकार विकल्प बीज से उत्पन्न फल भी विकल्पयुक्त होगा, असामान्य सिद्धि (परम पद) नहीं। विकल्प के सम्बन्ध में भगवान् सम्पुटतन्त्र में कहते हैं—

विकल्पो हि महामोहः संसारोदधिपातकः।
निर्विकल्पसमाधिस्थो भाति खमिव निर्मलः॥

इसकी व्याख्या करते हुए बुस्तोन कहते हैं कि विकल्प परित्याज्य है। यह दो प्रकार का होता है—सामान्य अवधारणात्मक, जो दुर्विकल्प कहलाता है और देव आदि की अवधारणा, जो (उत्पत्तिक्रम) भद्र विकल्प कहलाता है। दूसरा प्रथम का प्रतिपक्ष है और भद्र विकल्प को भी पुनः निष्पन्नक्रम निर्विकल्प ज्ञान द्वारा त्यागा जाता है।

क्या उत्पत्तिक्रम त्याज्य है? क्योंकि यह प्रज्ञप्तिमात्र और विकल्प द्वारा निर्मित है। यदि त्याज्य है, तो युगनद्ध वज्रधर की प्राप्ति कैसे होगी? जब कि मार्ग अवस्था में प्रज्ञोपाय के अद्वय की भावना कर फल अवस्था में युगनद्ध की प्राप्ति होनी चाहिये। यही नहीं, बोधिपथप्रदीप में भी उपाय के बिना प्रज्ञा और प्रज्ञा के बिना उपाय को बन्धन कहा है[2]। विमलकीर्तिनिर्देशसूत्र में भी यही बात कही गई है[3]। हेवज्र में भी वज्रगर्भ द्वारा यह पूछने पर कि निष्पन्नक्रम की भावना से

1. तो० 372, प० 137-264

2. उपायरहिता प्रज्ञा ह्युपायः प्रज्ञया विना।
यतो बन्ध इति प्रोक्तौ प्रहेयं नोभयं ततः॥ 44॥ तिब्बती संस्थान से प्रकाशित।

3. बोधिसत्त्वानां किं बन्धनम्? का च मुक्तिः? अनुपायेन भवगतिपरिग्रहो हि बोधिसत्त्वस्य बन्धनम्। उपायेन भवगतिगमनं मुक्तिः। प्रज्ञारहितो भवगतिपरिग्रहो बोधिसत्त्वस्य बन्धनम्। प्रज्ञया भवगति-गमनं तु मुक्तिः। उपायेन अपरिगृहीता प्रज्ञा हि बन्धनम्। उपायेन परिगृहीता प्रज्ञा मुक्तिः। प्रज्ञयाऽ-परिगृहीतोपायो बन्धनम्। प्रज्ञया गृहीतोपायो मुक्तिरिति। (भावनाक्रम, पृ० 217 में उद्धृत)। तिब्बती संस्थान, सारनाथ से प्रकाशित।

ही महासुख की प्राप्ति हो जाती है, तो उत्पत्तिक्रम की क्या आवश्यकता है ? उसके प्रत्युत्तर में भगवान् ने कहा है कि देह के अभाव में सुख कहाँ ? यह तो वैसे ही अभिन्न रूप है, जैसे फूल और उसकी गन्ध। अतः उत्पत्तिक्रम के बिना निष्पन्नक्रम संभव नहीं है। यहाँ प्रश्न उठता है कि फिर क्यों उत्पत्ति क्रम को बेड़े के समान त्यागने के लिये कहा है ? विकल्प और कृत्रिम कह कर उसकी अवहेलना क्यों की गई है ?

इसके उत्तर में कहा जा सकता है कि सामान्य उत्पत्तिक्रम को विषय-वस्तुओं के प्रति अभिनिवेश-प्रहाण का प्रतिपक्ष माना जाता है। तन्त्र के साधक को एक नये संसार में पहुँचने की तरह पूरे स्थावर-जंगम जगत् के स्वरूप का ही परिवर्तन कर देव-देवियों को तथा भाजन लोक की भी मण्डल-स्वरूप भावना करनी पड़ती है, जिससे उसकी सामान्य दृष्टि में एवं विषय के प्रति अवधारणा में परिवर्तन आवे। तन्त्रशास्त्र की यही एक महत्त्वपूर्ण विशेषता है कि यहाँ विकल्प से विकल्प का प्रहाण और राग से राग का नाश किया जाता है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

येनैव विषखण्डेन म्रियन्ते सर्वजन्तवः।<br>
तेनैव विषतत्त्वज्ञो विषेण स्फोटयेद् विषम् ॥<br>
यथा वातगृहीतस्य माषभक्ष्यं प्रदीयते।<br>
वातेन हन्यते वातं विपरीतौषधिकल्पनात् ॥<br>
भवः शुद्धो भवेनैव विकल्पः प्रतिकल्पतः।<br>
कर्णे तोयं यथाविष्टं प्रतितोयेन कृष्यते ॥<br>
तथा भवविकल्पोऽपि आकारैः शोध्यते खलु।<br>
यथा पावकदग्धाश्च स्विद्यन्ते वह्निना पुनः ॥ ( 2.2.46-49 )

इसकी व्याख्या करते हुए कोङ्टुल रिन्पोछे कहते हैं कि सामान्य विकल्प के निरोध के लिये देवयोग अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, जैसे कि किसी शत्रु को यह अपना मित्र है, ऐसा सोचकर विचार करते रहने से शत्रुता की धारणा क्षीण हो जाती है। प्रमाणवार्त्तिक में भी कहा है—

कामशोकभयोन्मादचोरस्वप्नाद्युपप्लुताः ।<br>
अभूतानपि पश्यन्ति पुरतोऽवस्थितानिव ॥<br>
तस्माद् भूतमभूतं वा यद् यदेवातिभाव्यते।<br>
भावनापरिनिष्पत्तौ तत् स्फुटा कल्पधीः फलम् ॥<br>
( प्र० वा०, प्र० 282, 285 )

मन्त्रनय में दुःख-आर्यसत्य ( स्थावर-जंगम ) को ही परिवर्तित कर भावना करते हैं, जब कि पारमितानय में उसके हेतु समुदय-सत्य के निरोध का प्रयास किया जाता है। कार्य के विरोध से कारण स्वयं अपने से रुक जाता है। उसी प्रकार राग को लें। पारमितानय की भाँति

राग की प्रत्यक्ष अनुपस्थिति में पारमार्थिक युक्तियों द्वारा राग का शून्यता में प्रतिपादन करने से पुनः राग की उत्पत्ति को रोकने में काफी प्रयास करना पड़ता है। उसके विपरीत मन्त्रनय में प्रतिपक्ष राग को उत्पन्न किया जाता है। राग के उत्पन्न होने पर सामान्य चैतसिक तो अपने में ही लीन हो जाते हैं। ऐसी अवस्था में सम्प्रजन्यवत् शून्यता में निष्प्रपंचता प्रवेश करे, तो राग राग न रह कर महाराग में शून्यतास्वरूप महासुख बनता है। यही कारण है कि तन्त्र-साधकों को राग के अनुसार चार स्तरों में विभक्त कर भगवान् ने सम्पुटतन्त्र में क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तरयोग द्वारा राग के मार्गीकरण की देशना की है—

हासदर्शनपाण्याप्तिः स तु तन्त्रे व्यवस्थितः।
रागश्चैव विरागश्च चर्बयित्वा घुणः स्थितः॥

( संपुट. 6.3.49 )

यदि पुनः हम उसी भद्र विकल्प में अभिनिवेश करें, तो भी उचित नहीं। अतः परमार्थ का प्रतिपादन करते-करते जैसे नागार्जुन ने तथागत, चार आर्य-सत्य तक का विश्लेषण कर सर्वत्र शून्यता का प्रतिपादन किया है, उसी प्रकार सामान्य निष्पत्तिक्रम में जोर देते हुए विकल्प के प्रहाण पर जोर दिया प्रतीत होता है। अन्यथा रूपकाय के उपादान हेतु उत्पत्तिक्रम की ही नहीं, इस अवस्था में निष्पन्नक्रम की स्थिति भी सिर्फ निषेधात्मक न होकर महासुखस्वरूप पर्युदास विधिरूप होगी। कर्मवायु के, प्राण के अवधूती में प्रवेश करने पर जो सूक्ष्म प्राण वायु द्वारा ज्ञानकाय का उत्थापन होता है, वह विशिष्ट उत्पत्तिक्रम का ही रूप कहलाता है, जो चतुष्कोटि-निष्प्रपंच होने पर भी महासुख-स्वरूप है। संक्षेप में स्पष्ट रूप से हम कह सकते हैं कि जो स्थूल मनोमय देवरूप क्रिया, चर्या आदि तन्त्रों में आया है, उससे मिलता-जुलता रूप ही त्याज्य है, न कि संपूर्ण उत्पत्तिक्रम। [1]दग्पो टशी नमग्यल ने भी यही कहा है कि विशिष्ट निष्पन्नक्रम की उत्पत्ति होने पर उत्पत्तिक्रम का जो निषेध हुआ है, वह उसके पश्चात् विकल्प द्वारा निर्मित भावना का निषेध हुआ है, न कि आभासस्वरूप देवचक्र का। पञ्चक्रम में भी नागार्जुन ने स्वाधिष्ठानक्रम में कहा है—

स्वाधिष्ठानक्रमो येन साधकेन न लभ्यते।
सूत्रान्ततन्त्रकल्पेषु वृथा तस्य परिश्रमः॥ ( 3.11 )
स्वाधिष्ठानं समाधिश्च प्रभास्वरपदं तथा।
सत्यद्वयमिति ख्यातं फलहेतुविशेषतः॥ ( 3.13 )

अर्थात् उत्पत्तिक्रम में बताई गई विधि के द्वारा या कल्पना के द्वारा प्रज्ञप्त देवभावना तो परित्याज्य जरूर है, लेकिन यहाँ कही गई स्वाधिष्ठानक्रम की देवभावना आदि को समझे बिना

1. मणिरश्मि, पृ० 36 ख।

संबोधि की प्राप्ति ही नहीं हो सकती। देवरूप की भावना के बिना संवृति का ह्रास होगा और मात्र परमार्थ सत्य ही शेष रहेगा, जब कि परम पद युगनद्धकाय होना चाहिये। यथा नागार्जुन ने कहा है—

उत्पत्तिक्रम एकोऽयम् उत्पन्नक्रम इत्यपि।
एकत्वं तु द्वयोर्यत्र युगनद्धस्तदुच्यते ॥ ( 5.20 )

वायु के अवधूती नाड़ी में प्रवेश, स्थिति और उत्थापन द्वारा उद्भूत काय ही यहाँ रूप-काय है, जो उत्पत्तिक्रम का फल है। अतः कार्य को कारण का नाम दिया प्रतीत होता है। अवधूती में वायु-प्रवेश द्वारा उत्थापित रूप कल्पना द्वारा प्रज्ञप्त रूप न होकर प्रभास्वरमय रूपकाय है। यह अग्नि और उसकी उष्णता या फूल और उसकी सुगन्ध के सदृश है, जो भिन्न भी है और अभिन्न भो। यह रूप प्रभास्वर के साथ वैसे ही स्थित होता है, जैसे वृक्ष और उसकी छाया। अतः यह युगनद्ध-काय है। यह रूपकाय ही संभोगकाय है। इसी की भावना करना स्वाधिष्ठान भावना है, जो त्याज्य नहीं है। पञ्चक्रम में कहा है—

इयमेव हि संलक्ष्या माया निर्दोषलक्षणा।
मायेव संवृतेः सत्यं कायः साम्भोगिकश्च सः ॥ ( 4.26 )

इसलिये संभोगकाय के हेतु स्वदेवता को मायासदृश मानकर साधक को सदा मन्त्र, मुद्रा, मण्डल आदि का मायावत् आचरण करते रहना चाहिये। जब तक अवधूती में प्राण वायु के प्रवेश और स्थिति के बाद सूक्ष्म प्राणचित्त देवकाय में उत्थापित नहीं हो पाता, तब तक विकल्प द्वारा निर्माण कर उत्पत्तिक्रम की भावना करनी पड़ेगी। इस स्थिति को प्राप्त करने के बाद पुनः विस्तार में मण्डल, विमान आदि उत्पत्तिक्रम की भावना करना निरर्थक है। दूसरी ओर सूक्ष्म प्राणवायु से देवकाय का युगनद्धरूप में उत्थापन होना निष्पन्नक्रम है। अतः हम कह सकते हैं कि ऐसी अवस्था की प्राप्ति के बाद उत्पत्तिक्रम की भावना को वैसे ही छोड़ देना उचित है, जैसे नदी पार पहुँचा यात्री नाव को छोड़ देता है।

इस पूरे प्रसंग का अभिप्राय यह है कि उपाय स्वरूप की गई कृत्रिम देव-भावना ही त्याज्य है, उपाय से उद्भूत अकृत्रिम देवरूप नहीं, जैसे कि वसन्ततिलक की टीका रहस्यदीपिका में कहा है—

उपेये सति ये हेयास्तानुपायान् प्रचक्षते ॥ ( पृ० 8 )

उत्पत्तिक्रम इस नाम से ही यह ज्ञात हो जाता है कि यह कल्पित, प्रज्ञप्त और बुद्धि द्वारा निर्मित भावना है, जो त्याज्य है। यही नहीं, अन्ततः निर्विकल्प भावना भी त्याज्य है, अर्थात् मात्र विकल्प और मात्र निर्विकल्प ज्ञान से परम पद की प्राप्ति नहीं हो सकती, क्योंकि मात्र शून्यता में

स्थित रहना भी एक अन्त है और फिर वहीं विकल्प द्वारा देवभावना आदि पर उसी में अभिनिवेश कर बैठे, तो वह भी बन्धन का कारण होगा, जैसा सामान्य अभिनिवेश से होता है। यह ( तथता ) वास्तविकता से अस्पृष्ट रह जाती है, जो कष्टकर ही है। जैसे मार्ग अवस्था में शून्यता ( तथता ) को जानकर संवृति में जीना वास्तविक जीना कहलाता है, उसी प्रकार फल अवस्था में भी मात्र निर्विकल्प में स्थित हो जाय, तो प्राणियों का हित कैसे संभव होगा। अतः युगनद्ध भी हो और वह अकृत्रिम भी हो, इसका सम्यक् ज्ञान अनिवार्य है। यह तभी संभव होगा, जब ज्ञान और काय की अभिन्नता को जान सके, अर्थात् साधक अद्वय तत्त्व काय में उत्थापित हो सके[1]। इस अवस्था में विकल्प की कोई सत्ता नहीं रह जाती। विकल्प वहीं रह पाता है, जहाँ विषय और विषयी का व्यापार हो। मन्त्रनय की यह विशेषता है कि यहाँ काय ही मन है, मन ही काय है और काय ही वाक् है; विषय-विषयी आदि की अलग-अलग सत्ता नहीं है। साधक जब तक इस स्थिति का सम्यक् बोध नहीं कर पावेगा, तब तक इस दर्शन की वास्तविकता को नहीं समझ सकेगा। इसीलिये तो वसन्ततिलक में कहा है—

निर्विकल्पान्न बुद्धत्वं सविकल्पाच्च नो तथा।
सुविशुद्धपरिज्ञानाद् भवेदेव मनीषिणाम्॥ ( 1.12 )

स्पष्ट है कि मन्त्रनय की उपासना में उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम दोनों की समप्राधान्य भाव से उपयोगिता है।

---

1. अहो समन्तभद्रोऽहं दृढसत्त्वः स्वयम्भुवाम्।
यद् दृढत्वादकायोऽपि सत्त्वकायत्वमागतः॥
( तथागततत्त्वसंग्रह, पृ० 5 )

# कार्ग्युद् सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना

— डॉ० टशी सम्फेल —

[ 'धीः' के 12वें अंक में भोट देश के प्रमुख चार बौद्ध सम्प्रदायों में 'ञिङ्मा सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना' विषय पर संक्षिप्त प्रकाश डाला गया था। इसी क्रम में प्रस्तुत अंक में कार्ग्युद् सम्प्रदाय की परम्परा एवं तन्त्रप्रधान आम्नाय और साधना के सम्बन्ध में प्रकाश डाला जा रहा है। ]

भगवान् सम्यक् सम्बुद्ध ने विनेय जनों के अध्याशय, अभिरुचि और सामर्थ्य के अनुरूप जिन अनगिनत धर्म-स्कन्धों का उपदेश किया, उन सबका अन्तिम लक्ष्य प्राणी मात्र को दुःख के भवसागर से मुक्त करने के रूप में एक होने पर भी उस सद्धर्म को ग्रहण करने वाले आचार्यों एवं साधकों के मतिबल व क्षमता के अनुसार उस गम्भीरोदार दर्शन की प्रतिपादनपद्धति, भावना-विधि, फलप्राप्ति की विधि तथा उपाय में किंचित् विभिन्नताओं के कारण अनेक सिद्धान्तों का प्रादुर्भाव हुआ। भोट देश में अष्टमहारथ साधना परम्परा ( स्ग्रुब्-ब्र्ग्युद् शिङ्-र्ता छेन्पो ब्र्ग्याद् ) आदि अनेक सम्प्रदायों का प्रादुर्भाव हुआ, जिनमें ञिङ्मा, कार्ग्युद्, सस्क्या तथा गेलुग्स प्रमुख हैं।

## कार्ग्युद्[1]

भोट भाषा में ब्कऽ का अर्थ आगम और ब्र्ग्युद् का अर्थ परम्परा होता है। अतः यहाँ वज्रधर से तिल्लीपा ( 988–1069 A.D. ) और नारोपा ( 1016–1100 A.D. ) से अविरल धारा में आगमतः प्राप्त उपदेश की परम्परा, जो बाद में पूर्ण रूप से भोट देश के महान् अनुवादक मरपा छोस क्यी लोडोस, सिद्धेश्वर मिलारस्पा ( हसवज्र ) तथा स्गम्पोपा आदि में समाविष्ट हुई, यही परम्परा कार्ग्युद्पा कहलाती है।

आगम-प्राप्त जो उपदेश हैं, उनकी उपलब्धि सर्वप्रथम वज्रधर से तिल्लीपा को दीर्घ परम्परा तथा समीप ( कर्ण-तन्त्र ) परम्परा के रूप में, अर्थात् उभयतः प्राप्त होती है।

---

1. कुछ विद्वान् ब्कऽ ब्र्ग्युद् के स्थान पर द्कर् ब्र्ग्युद् ऐसा भी नामकरण करते हैं। यदि इस पक्ष को लें, तो द्कर् का अर्थ श्वेत और ब्र्ग्युद् का अर्थ परम्परा ही है। अर्थात् जिन-वज्रधर से वर्तमान मूल गुरु तक अविच्छिन्न अधिष्ठान रूपी जलधारा स्वविकल्पों से विनिर्मुक्त हो, परचित्त सन्तति को मुक्त कराने में समर्थ हो, जो एक निर्मल श्वेत वस्त्र के थान की भाँति समयभ्रष्ट आदि विकारों से रहित हो, वह सम्यक् परम्परा है। अथवा तिल्लीपा, नारोपा, मरपा, सिद्धेश्वर मिलारस्पा आदि श्वेत वस्त्र धारी सिद्धाचार्यों की परम्परा होने से भी इसे द्कर् ब्र्ग्युद्पा कहा गया है।

## दीर्घ परम्परा

सिद्धाचार्य तिल्लीपा गुह्यसमाज आदि आगमों को चतुर्विध परम्परा के रूप में प्राप्त करते हैं। यथा—

( क ) गुह्यसमाज, चतुष्पीठ, नड़पाद के षड्धर्मों[1] में से माया-काय और संक्रमण आदि आगम, वज्रधर, इन्द्रभूति,[2] नागभूतयोगिनी, भूपति विसुकल्प, महासिद्ध सरह तथा नागार्जुन की परम्परा[3] से तिल्लीपा ने प्राप्त किया।

( ख ) महामाया और षड्धर्म में से स्वप्न को वज्रधर ज्ञानडाकिनी, कुक्कुरीपा तथा चर्यापा की परम्परा से।

( ग ) संवर आदि सर्वमातृतन्त्र और षड्धर्मों में से प्रभास्वर आदि निष्पन्नक्रम विषय का वज्रधर, वज्रपाणि, डोम्बी हेरुक, भिनवज्र तथा लवापा की परम्परा से।

( घ ) हेवज्र तथा सर्व षड्धर्म, विशेष कर चण्डाली का वज्रधर, वज्रपाणि, अनंगवज्र, पद्मवज्र, डाकिनी भद्रकल्पी की परम्परा से तिल्लोपा ने प्राप्त किया।

## समीप परम्परा

तिल्लीपा ने स्वयं कहा है—"तैलो मेरा मनुष्य रूपी कोई गुरु नहीं है, मेरा गुरु

---

१. यद्यपि चण्डाली, मायाकाय, स्वप्न, संक्रमण, प्रभास्वर, अन्तराभव ये छः धर्म आगमों में भी प्रतिपादित हैं, तथापि बाद मे नड़पाद ने भोटाचार्य मरपा को इन सबको एक में संगृहीत कर दीक्षित किया और उसके पश्चात् तिब्बत के प्रायः सभी सम्प्रदायों में ये नड़पाद के षड्धर्म के नाम से प्रख्यात हुए हैं।

२. इन्द्रभूति को महाचार्य, ओडियानसिद्ध आदि विशेषणों से सुशोभित किया गया है। (गुह्यादि-अष्टसिद्धि-संग्रह, दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, 1987 पृ० 25 )

३. यद्यपि काल की दृष्टि से इस चतुर्विध परम्परा में सामान्य इतिहासकार के लिये असंगति दिख सकती है, लेकिन यह तन्त्र और गुह्यसाधना की अपनी विशेषता है कि ज्ञान-काय में भी प्रकट होकर शिष्य को अपनी परम्परा में दीक्षित करना होता है। मरपा छोस क्यी लो-डोस की जीवनी में यह स्पष्ट कहा है कि नड़पाद के चर्यागत होने के बाद भी अत्यन्त श्रद्धापूर्वक उनके साक्षात्कार के लिये प्रार्थना करने पर उन्होंने पुष्पहरि बिहार में प्रकट होकर उन्हें उपदेश किया था। ( खन्पो छे नम विरचित "कार्ग्युद् क्यी डुबथा" पेकिंग संस्करण 1989, पृ० सं० 27 )। यही नहीं, तथागत बुद्ध का परिनिर्वाण के बाद महाकश्यप को उपदेश देना श्रावकयानी ग्रन्थों में भी प्राप्त होता है। अतः इनमें अन्तर्विरोध नहीं माना जा सकता।

सर्वज्ञ है"[1]। इस प्रकार तिल्लीपा ने अकनिष्ठ भुवन में सीधे वज्रधर से सूत्र और सम्पूर्ण तन्त्रशास्त्रों के सारभूत उपदेशों को प्राप्त किया था और वापस जम्बुद्वीप में आकर दीर्घकाल तक विनेय जनों का कल्याण करते हुए अन्त में इसी काय में मायाकाय का साक्षात्कार कर खेचर भूमि को प्राप्त किया था।

## नड़पाद ( नारोपा )

तिल्लीपा के अनेक शिष्यों में नारोपा प्रधान थे, जो राजा महीपाल के पुत्र राजा मेयपाल के समय में कश्मीर के विशिष्ट ब्राह्मण नरोत्तम कुल में जन्म लेने से नारोपा इस नाम से प्रख्यात हुए। प्रारम्भ में उन्होंने वेद का गहन अध्ययन किया। बाद में मध्यदेश आकर आचार्य ज्ञानप्रभ से प्रव्रजित हुए तथा उनका यशकीर्ति नाम रखा गया। सूत्र और तन्त्र के सभी विषयों में पारंगत होकर एक महापण्डित के रूप में वे तत्कालीन विश्वविख्यात विद्याकेन्द्र नालन्दा के उत्तरी द्वारपाल नियुक्त हुए[2]। प्रतिवादियों के वाद का युक्तिसंगत खण्डन करने में निष्णात होने से उन्हें अभयकीर्ति ( ऽजीग्स मेद् ग्रग्सपा ) के नाम से भी सराहा गया। सदैव चक्रसंवर की भावना करने से उन्हें सामान्य सिद्धि एवं परचित्त ज्ञान की प्राप्ति हुई। बाद में डाकिनियों ने उन्हें पूर्वी देश जाकर महामुद्रा के साक्षात्कार हेतु आचार्य तिल्लीपा का आश्रय लेने के लिये व्याकृत किया। तदनुसार ये अनेक कठिनाइयों का सामना करते हुए तिल्लीपाद का दर्शन करने में सफल हुए और उनसे प्रत्यक्ष मार्ग महामुद्रा के उपदेश को ग्रहण कर महासिद्धि को प्राप्त किया।

नारोपा के भारतीय शिष्यों में पितृतन्त्र में मुख्यतः चार विद्वान् हुए, यथा—1. कृष्ण अभयवज्र, 2. पिडोहुदु, 3. जयाकर तथा 4. कश्मीरी आकरसिंह। मातृतन्त्र में भी 1. डोम्बीपा, 2. रिरिपा, 3. कन्धपा और 4. कर्णेरिपा ये चार विद्वान् हैं।

## मैत्रीपाद

अद्वयवज्र ( मैत्रीपाद )[3] का जन्म कपिलवस्तु के पास झोतकरणी नामक गाँव में हुआ था। उनके पिता का नाम ब्राह्मण नानूक और माता का नाम सविती ( सावित्री )

---

1. तिल्लीपा महामुद्रा का साक्षात्कार करने के लिये साक्षात् रूप से अकनिष्ठ भुवन में जाते हैं और वहीं वज्रधर से सम्पूर्ण सूत्र-तन्त्रों का वैसे ही अधिगम करते हैं, जैसे असंग 12 वर्ष तक मैत्रेय की साधना कर तुषित जाकर पाँच मैत्रेय धर्मों का अधिगम कर जम्बुद्वीप में अपना प्रचार करते हैं।
2. सर्वज्ञ पद्मकरपो आचार्य नारोपा को नालन्दा महाविहार का उपाध्याय और विक्रमशील का उत्तरी द्वारपाल नियुक्त होना स्वीकारते हैं। ( टिबेटन क्रोनिकल ऑफ पद्मकरपो, सं० डॉ० लोकेशचन्द्र, इन्टर-नेशनल अकेडेमी ऑफ इंडियन कल्चर, नई दिल्ली 1968, पृ० 252, 270-271. )
3. भारतीय पण्डितों की जीवनी—खेचुन जंगपो-धर्मशाला, हि० प्र० 1973, पृ० 836.

था। उनके बचपन का नाम दामोदर था। उसके बाद मर्तबोध ( अमृतबोध ) रखा गया। 18 वर्ष की आयु में उन्होंने ब्राह्मणों के सभी शास्त्रों को पढ़ लिया। फिर बौद्ध शास्त्रों का अध्ययन नारोपा तथा रत्नाकरशान्ति के पास जाकर किया। विक्रमशील में दो वर्ष रहकर ज्ञानश्रीमित्र से भी अध्ययन किया। 27 वर्ष की आयु में वह भिक्षु बने और नाम मैत्रीगुप्त पड़ा। 28 वर्ष के हो जाने पर मैत्रीगुप्त को इच्छा सिद्धों का पदानुसरण करते हुए सिद्धि-लाभ करने की हुई और वे इस ओर प्रवृत्त हुए[1]।

कार्ग्युद्पा मूलतः मरपा और ख्युङ्पो परम्परावादी हैं, जिन्हें क्रमशः मरपा कार्ग्युद् और शङ्सपा कार्ग्युद् कहा जाता है। यहाँ हम सर्वप्रथम मरपा कार्ग्युद् का वर्णन करते हैं।

### (क) मरपा कार्ग्युद्

इस परम्परा के सूत्रधार मरपा छोस क्यी लोडोस हैं। इन्होंने डोगमी लोचावा के चरणों में रहकर अनुवाद कला में प्रवीणता प्राप्त की। बाद में वे अध्ययन तथा साधनापद्धति को सीखने के लिये भारत में तीन[2] बार तथा नेपाल में चार बार आये। इन्होंने महापण्डित नारोपा, अधिपति मैत्रीपा, श्रीज्ञानगर्भ तथा महासिद्ध शान्तभद्र आदि अनेक विद्वानों तथा सिद्ध पुरुषों से, जिनकी संख्या 108 तक है, शिक्षा प्राप्त की। गुह्यसमाज आदि मातृ-पितृ-योग तन्त्र की व्याख्या और उपदेशों का विधिसहित सूक्ष्म अध्ययन किया। मैत्रोपा की सहायता से महामुद्रा ज्ञान की प्राप्ति की तथा तिब्बत में वापस लौटकर अत्यधिक शिष्यों से घिरे रहे, जिनमें प्रधानतः चार महास्तम्भ कहे जाते हैं। इनके नाम है—ङोंग स्तोन छोस स्कु दोर्जे, छुर स्तोन वाङ् ङे, मेस स्तोन छोनपो तथा सिद्धेश्वर मिलारस्पा।

इनमें प्रथम तीन ने भाष्य-परम्परा में विशेष विद्वत्ता प्राप्त की। इनकी शिष्य-परम्परा में जो क्रमशः अवतीर्ण हुए उन्होंने गुह्यसमाज, चक्रसंवर, हेवज्र, चतुष्पीठ और महामाया आदि के अभिषेक तथा तन्त्र की भाष्य-परम्परा का प्रचार-प्रसार किया। इन्हीं में से छुरस्तोन वङ्गी दोर्जे से गुह्यसमाज के अभिषेक तथा भाष्य-तन्त्र की परम्परा बुस्तोन थम्सचद् ख्येनपा आदि ने प्राप्त की तथा यह परम्परा आगे बढ़ी।

**मिलारस्पा**

सिद्धेश्वर[3] मिलारस्पा, जो मरपा के शिष्यों में प्रधान चार महास्तम्भों में से एक हैं, इन्होंने प्रधानतः साधना पद्धति को आगे बढ़ाया। इसका अर्थ यह नहीं है कि इन्होंने शास्त्र

---

1. दोहाकोश—राहुल सांकृत्यायन, हिन्दी छाया, 1957, पृ० 471.
2. पहली बार 19 वर्ष, दूसरी बार छः वर्ष तथा तीसरी बार एक—कुल 26 वर्ष ये भारत में रहे। ( खन्पो छे.नाम द्वारा विरचित कार्ग्युद् पाई डुब्था, पेकिंग संस्करण 1989, पृ० 22. )
3. 1052–1135 प्रेयर फ्लेग्स द लाइफ एण्ड स्प्रीचुअल सोंग्स ऑफ जिगर्तेन सुमगोन, अनुवादक खेन्पो रिन्पोछे कोन्चोग ग्यॉल छन्, टिबेटन मेडीटेशन सेन्टर, वाशिंगटन, पृ० 1, सन् 1984.

देखा ही नहीं, या भाष्य से ये अनभिज्ञ थे, परन्तु इनके प्रचार-प्रसार का प्रमुख क्षेत्र साधना था, साधना पर ही इनका विशेष बल रहा। वास्तव में धर्म को स्वानुभूति-पूर्वक जानने के लिये इन्होंने विशेष बल दिया। इनका जन्म ङरोस गुङ्थङ् में हुआ। छोटी अवस्था में ही मिलारस्पा के पिता का देहान्त हो गया था। सम्पन्न घर में पैदा होने पर भी इनके चाचा तथा चाची ने मिलारस्पा, उनकी बहन तथा माता को असह्य कष्ट झेलने के लिये विवश कर दिया। इस असह्य कष्ट के परिणामस्वरूप ही इनकी माता ने इन्हें शक्ति ( इन्द्रजाल ) प्राप्त करने की शिक्षा के लिये सुदूर भेजा और इन्होंने विशेष साधना-पद्धति द्वारा सिद्धि प्राप्त कर अनेक शत्रुओं को मार दिया। तदनन्तर इसी के पश्चात्ताप में खोए हुए वह महागुरु मरपा के पास आये। यहाँ पर गुरु के द्वारा कठिन परीक्षा लेने के बावजूद इनमें उनके प्रति अश्रद्धा का थोड़ा सा भी भाव उत्पन्न नहीं हुआ। अपनी अपूर्व सहनशक्ति के परिणामस्वरूप असह्य कष्टों को झेलकर भी वे अपने गुरु के प्रति श्रद्धावनत ही रहे। बाद में गुरु मरपा ने इन्हें सभी अभिषेक तथा उपदेशों से परिपूर्ण किया। अपनी अपूर्व कर्मठता तथा तपस्या के बल से साधना द्वारा इन्होंने एक ही जन्म में श्रेष्ठ सिद्धि प्राप्त की। उनके शिष्यों में प्रमुख थे सूर्यसमान तेजस्वी द्वग्सपो ल्हर्जे तथा चन्द्रसमान कान्तिमान् रसछुङ्पा।

रसछुङ्पा दो बार भारतवर्ष आये। इन्होंने यहाँ गुरु बलचन्द्र से वज्रपाणिचण्ड आदि का उपदेश श्रवण किया। गुरु मिलारस्पा की आज्ञा से भारत आकर इन्होंने अनंगडाकिनी के नवधर्म विषयों[1] में से चार विषयों को नारोपा तथा मैत्रीपा के साक्षात् शिष्य तिफुवा से प्राप्त किया। अवशिष्ट पाँच विषय मरपा द्वारा पहले ही तिब्बत पहुँच चुके थे। यहाँ भारत में आकर इन्होंने अन्य अनेक उपदेशों का भी श्रवण किया था। तिब्बत पहुँच कर अपने गुरु मिलारस्पा को इनकी भेंट दी। मिलारस्पा ने यह उपदेश परम्परा ङमर्जोङ् स्तोन्पा को प्रदान की।

---

1. नवधर्म विषय निम्नलिखित हैं—

| | |
|---|---|
| 1. विद्याज्ञानप्रदीप | रिग्पा येशेस स्ग्रोनमे। |
| 2. नाड़ी एवं वायुजाल चक्र | र्चं र्लुङ् द्र मीग ऽखोर लो। |
| 3. समरस बाह्यादर्श | रोस्ञोम्स छिई मेलोङ्। |
| 4. महासुख वाक्प्रदीप | ब्देछेन ग्सुङ्गी स्ग्रोनमे। |
| 5. स्वचित समयादर्श | दम्छीग रङ्सेम्स मेलोङ्। |
| 6. द्रव्यबोध भास्कर | दम जंस तोंग्सपाई ञीमा। |
| 7. चर्या अम्बु खड्ग | स्प्योदपा छुई रल-ग्री। |
| 8. स्वमुक्तमहामुद्रा | रङ्ग्रोल फ्यगर्ग्या छेन्पो। |
| 9. अमृत अमृतरस | छिमेद ब्दुद् र्त्सी ब्चुद लेन। |

( मिलाई म्गुरऽबुम्, गंगतोक संस्करण 1983, पृ० 580 )

इनसे जो परम्परा प्रस्फुटित हुई, उसे [1]शंवर कर्णपरम्परा कहते हैं और रसछुङ् से जो परम्परा आगे बढ़ी, वह [2]रसछुङ् कर्णपरम्परा इस नाम से प्रसिद्ध हुई।

**द्वग्सपो ल्हर्जे** ( स्गम्पोपा )

मिलारस्पा के सूर्यसमान शिष्य द्वग्सपो ल्हर्जे[3] ( स्गम्पोपा ) तो अद्वितीय विद्वान् तथा साधक थे। इनका व्याकरण सूत्र-ग्रन्थों में भी हुआ है, भगवान् बुद्ध से समाधिराज सूत्र के प्रश्नकर्ता कुमार चन्द्रप्रभ ही व्याकरण के अनुसार तिब्बत में द्वग्सपो ल्हर्जे के रूप में उत्पन्न हुए। युवा अवस्था में ही उन्होंने वैद्यक की शिक्षा प्राप्त की तथा इसमें विशेष रूप से पारंगत हुए। इसीलिये उन्हें ल्हर्जे ( वैद्य ) कहा जाता है। इनका विवाह भी हुआ था, परन्तु कालान्तर में पत्नी की मृत्यु हो गई। इसके बाद इन्होंने संसार के दुःख से छुटकारा पाने के लिये सद्धर्म की शरण लेने का निश्चय किया तथा इसके लिये कृतसंकल्प हो गये और शाबालिङ्पा के आचार्यत्व में उपसम्पन्न हुए। इन्होंने चायुलवा, स्त्रुगरुमपा तथा ल्चग्सरी गोङ्खाबा आदि से कदम्स परम्परा का अध्ययन किया और विभिन्न शास्त्रों का श्रवण किया। सिद्धेश्वर मिलारस्पा की प्रसिद्धि से प्रभावित होकर वे उनके दर्शन के लिये गये और उन्हीं के शिष्य हो गये। मिलारस्पा के सान्निध्य में ही उन्होंने सम्पूर्ण उपदेशों का श्रवण किया तथा साधना-पद्धति सीखी और साधना कर्म से विशेष सिद्धि प्राप्ति की। कदम्स के मार्गक्रम तथा मिलारस्पा से प्राप्त महामुद्रा भावना को सम्मिलित कर इन्होंने मोक्षालंकार नामक ग्रन्थ की रचना की। इन्होंने महामुद्रा-सहजोत्पत्ति-प्रयोग से शिष्यों की परम्परा को आगे बढ़ाया। उनके असंख्य शिष्यों में दुससुम ख्येनपा, फगमो डुबा, शोस्गोम्पा और दरमा वांगछुग आदि विशिष्ट माने जाते हैं। इस प्रकार यहाँ कार्ग्युद् सम्प्रदाय के शिरोमणि मरपा, मिलारस्पा तथा द्वग्सपो ल्हर्जे (स्गम्पोपा) के बारे में संक्षिप्त परिचय देने का प्रयास किया है। विस्तृत जानकारी के लिये इनमें से प्रत्येक की जीवनी के रूप में लिखे गये स्वतन्त्र प्रामाणिक ग्रन्थों का अवलोकन करना चाहिये। जिस प्रकार एक पेड़ की शाखा-उपशाखाएँ आगे बढ़ती हैं, वैसे ही कालान्तर में इन्हीं महासिद्ध गुरु-शिष्यों की परम्परा ( अविच्छिन्न धारा ) में कार्ग्युद् सम्प्रदाय अनेक शाखाओं-उपशाखाओं में विकसित होता हुआ देश-देशान्तर में फैला।

**कर्मा कार्ग्युद्**

अद्वितीय विद्वान् तथा साधक द्वग्सपो ल्हर्जे ( स्गम्पोपा ) के शिष्य कर्मापा-दुस-

---

1. ब्दे म्छोग् स्ञन र्ग्युद्।
2. रसछुङ् स्ञन र्ग्युद्।
3. द्वग्सपो ल्हर्जे ( 1079-1153 ), स्गम्पोपा, मेतोग ल्दाजेस और ल्दऽोद जोननु—ये सब नाम पर्याय हैं।
—गेदुन् रिन्छेन कृत ल्होई छोसऽब्युङ्, पृ० 36.

सुम ख्यैनपा ( 1110–1193 ) इस शाखा के संस्थापक हैं। ये 'खम्सपा ऊसे' नाम से भी प्रसिद्ध हैं। ये 16 वर्ष की आयु में ही टेवो गुरु के आचार्यत्व में प्रव्रजित हुए।

आचार्य अतिश के शिष्य योल-छोस-वङ् आदि से इन्होंने दीपंकर परम्परा के उपदेशों का श्रवण तथा अध्ययन किया। उन्नीस वर्ष की आयु में स्तोदलुङ् ग्यमिरवा और छवा छोस क्यी सैङ्गे से इन्होंने पाँच मैत्रेय धर्म ( सूत्रालंकार आदि ), माध्यमिककारिका और प्रज्ञापारमिता आदि की शिक्षा ली तथा उनमें विद्वत्ता प्राप्त की। आचार्य शरावा से कदम्स के मार्गक्रम और पाछब लोचावा से माध्यमिक दर्शन का श्रवण किया। आचार्य मल-दुल-ज़िन से उपसम्पन्न हो इन्होंने विनय का अध्ययन किया। तैंतीस[1] वर्ष की अवस्था में ये द्वग्सपो ल्हर्जे से मिले और उनके दर्शन के बाद इन्हें धर्म के हृदयार्थ का ज्ञान हुआ। लोरो में इनकी रसछुङ्पा से भेंट हुई तथा उनसे नारोपा, मैत्रीपा आदि के षड्धर्मविषयक उपदेशों का श्रवण किया। इतना ही नहीं, इन्होंने अन्य अनेक गुरुओं से भी उपदेश सुने तथा एकान्त में साधनापद्धति का पूर्ण रूप से अभ्यास करके विशेष अनुभूति प्राप्त की। इसके उपरान्त कर्मा ल्हस्तेङ् विहार की स्थापना करने से इनका 'कर्मापा' ऐसा नामकरण ही हो गया। इन्होंने छु रफु में भी विहार का निर्माण किया। इनके शिष्य संग्र्यास रसछेन तथा इनके भी शिष्य स्पोमडगपा आदि हुए। कुछ लोगों का कहना है कि दुस-सुम-ख्येन्पा काली टोपी धारण करते थे, इसीलिये बाद में ये जनग चन, अर्थात् काली टोपी धारण करने वाले कहे गये। एक अन्य जनश्रुति के अनुसार यह कृष्ण शिरस्त्राण ( टोपी ) कर्मापा दुससुम ख्येन्पा को कोटिलक्ष डाकिनियों ने अपने केशों द्वारा बनाकर भेंट किया था। कुछ लोगों का कहना है कि होर राजा द्वारा द्वितीय कर्मापा कर्मा पाक्षी को कृष्ण वर्ण की टोपी भेंट करने के कारण इनका नाम जनग चन ( काली टोपी वाला ) प्रसिद्ध हुआ।

स्पोमडगपा के शिष्य कर्मा पाक्षी हैं। इन्हें द्वितीय कर्मापा के पद पर पीठासीन किया गया। यह भी जान लेना चाहिये कि इन्हें प्रथम कर्मापा का अवतार मान लिया गया और ये तिब्बत के प्रथम स्प्रुल-स्कु ( अवतार ) माने जाते हैं। इससे पूर्व तिब्बत में स्प्रुल-स्कु की पहचान नहीं की जाती थी। यहीं से स्प्रुल-स्कु के परिचय की परम्परा प्रारम्भ हुई।

'पाक्षी' मंगोल शब्द है तथा इसका तात्पर्य आचार्य से है, परन्तु इनका असली नाम छोस-क्यी-लामा ( धर्मगुरु ) था। परिनिर्वाण के समय पाक्षी ने अपने पीठ का कार्यभार अपने अन्य अवतार के अवतरण तक 'डुब थोब उर्ज्ञानपा' के हाथ सौंप दिया। कर्मा पाक्षी ने स्वय ही अपने परजन्म के परिचय का विवरण दिया तथा उसी के अनुसार उनके स्प्रुल-स्कु ( अवतार )

---

1. ठोरू खन्पो छेनम विरचित कार्ग्युद् डुबथा, पेकिंग संस्करण-1989, पृ० 66 में तीस वर्ष की अवस्था अंकित है।

की खोज शुरू हुई। कर्मापा के सभी अवतार देहावसान से पूर्व अपने अगले जन्म का पूर्ण विवरण लिख कर छोड़ जाते हैं और बाद में उसी के आधार पर कर्मापा की खोज होती है।

अभी तक के इन कर्मापा गुरुओं ने निम्न क्रम से जगत् के कल्याण के लिये निर्माण-काय धारण किया है—( १ ) दुस-सुम-ख्येनपा, ( २ ) कर्मा पाक्षी, ( ३ ) रङ्जुङ् दोर्जे, ( ४ ) रोलपे दोर्जे, ( ५ ) देजिन-शेग्सपा, ( ६ ) थोङ्वा-दोन-ल्दन, ( ७ ) छोस डग्स ग्र्याछो, ( ८ ) मीस्क्योद दोर्जे, ( ९ ) वांगछुग दोर्जे, ( १० ) छोस-यिङ्स दोर्जे, ( ११ ) येशेस दोर्जे, ( १२ ) चङ्-छुब दोर्जे, ( १३ ) दुद्-दुल-डग्सपा दोर्जे, ( १४ ) थेगछोग दोर्जे, ( १५ ) खाख्यब दोर्जे, ( १६ ) रङ्जुङ् रिग्पाई दोर्जे।

जामर चन ( लाल टोपी वाले ) सिद्धाचार्य तिल्लीपा[1] (988-1069) के शिष्य खोलपो-गा (आनन्ददास) मृत्यु के पश्चात् पुनः नारोपा के शिष्य के रूप में पैदा हुए। इनका जन्म जालन्धर में हुआ था तथा इनका नाम ब्रमजे-कुनरीग, अर्थात् ब्राह्मण सर्ववित् था। ये तिब्बत गये तथा जेंच़ुन मिलारस्पा से इन्होंने भेंट की। नेपाल तथा तिब्बत के सीमा प्रदेश में इन्होंने तपस्या भी की थी तथा यहाँ से जन्मसंक्रमण कर पुनः तिब्बत में 'छुल्ठीम पल' (शील-श्री) नामक शिशु के रूप में पैदा हुए। इन्होंने महान् साधक स्गम्पोपा तथा रसछुङ्पा[2] (1083-1161) का शिष्यत्व भी स्वीकार किया। इसके बाद के जन्म में ये 'गेलोङ्-नमखा' (भिक्षु गगन) के रूप में पैदा हुए तथा जें-दुस-सुम्-ख्येनपा के शिष्य रहे। इसके उपरान्त इन्होंने टशीस-डग्सपा ( मंगलकीर्ति ) के नाम से जन्म लिया तथा ये कर्मा पाक्षी ( द्वितीय कर्मापा ) के शिष्य रहे। इसके बाद ये तोंग-ल्दन-डग्सपा-सैङ्गे ( ज्ञान-कीर्ति सिंह ) नाम से उत्पन्न हुए। इन्होंने जें-रङ्-जुङ् दोर्जे आदि अनेक गुरुओं से सूत्र-तन्त्र की विस्तृत रूप से शिक्षा प्राप्त की तथा अनन्त गुणों से सम्पन्न हुए। इनके भी शिष्य यग स्दे पनछेन आदि अनेक हुए। इनके बाद ये जामर-टुलकु-खर्चोत-वाङ्पो ( रक्त शिरस्त्राण निर्माणकाय खेचरेश्वर ) नाम से पैदा हुए। तदुपरान्त छोसपल येशेस ( धर्मश्रीज्ञान ), छोस-क्यी-टग्सपा-येशेस-पाल-जङ्पो ( धर्मकीर्ति-ज्ञानश्रीभद्र ), कोन्चोग यनलग ( रत्नांग ), गरवाङ्-छोस-क्यी-वाङ्छुग ( नृत्येन्द्र धर्मेश्वर ), पाल-ल्दन-येशेस-स्ञीङ्पो ( श्रीज्ञानगर्भ ), छोस-क्यी-दोन्डुब ( धर्मसिद्धार्थ ) आदि के रूप में क्रमशः उत्पन्न हुए। इसी तरह दूसरी ओर ग्र्यालछब ( जिनप्रतिनिधि ), पावो ( वीर ) जमगोन तथा सितु रिन्पोछे आदि की परम्परा भी प्राप्त होती है।

कृष्ण-रक्त टोपी वाले जितने भी स्प्रुल स्कु हुए हैं, वे अधिकतर विद्वान् तथा सिद्धपुरुष ही हुए हैं, इसमें सन्देह नहीं। क्योंकि इनके द्वारा रचित ग्रन्थादि ही इसके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। इन्होंने

---

1. प्रेयर फ्लेग्स द स्प्रीचुअल सोंग्स ऑफ जिगर्तेन-सुमगोन, खन्पो कोन्चोक, वाशिंगटन, 1984.
2. तिब्बतो-चीनी शब्दकोश, पेकिंग संस्करण 1985, भाग ३, पृ० 2670

अनेक शास्त्रों की रचना की। कर्मापा रङ्-जुङ् दोर्जे ने ज्योतिषशास्त्र और बुद्ध के जातक आदि की रचना की तथा इसे विस्तृत रूप दिया। कर्मापा मिस्क्योद दोर्जे ने विशेष रूप से अध्यात्मविद्या में विद्वत्ता प्राप्त की थी। उनकी अत्यधिक मात्रा में सुभाषितों की रचनाएँ प्राप्त होती हैं।

कर्मापा मिस्क्योद दोर्जे के शिष्य पावो-चुगलग-फ्रेङ्-वा भी अद्वितीय विद्वान् हुए। इन्होंने बोधिचर्यावतार की टीका, ज्योतिषशास्त्र तथा बौद्ध-धर्म का इतिहास आदि अनेक प्रामाणिक ग्रन्थ लिखे हैं। सितु रिन्पोछे की जन्मपरम्परा में छोस-क्यी-ञीन-जेत अत्यधिक प्रसिद्ध विद्वान् हुए। इन्होंने तिब्बत के खम्स क्षेत्र के स्देर्गे नामक स्थान पर पालस्पुङ्-स धर्मसंस्था की स्थापना की। परवर्ती काल में व्यावहारिक शास्त्ररचना में इनके समान अन्य कोई विद्वान् नहीं हुआ, ऐसा लगता है। अनुवाद, संशोधन तथा भाषाशास्त्र-सम्बन्धी रचनाएँ भी इनकी अत्यधिक हैं।

प्रत्येक कर्मापा के अनेक शिष्य-प्रशिष्य हुए। अतः प्रत्यन्त तथा मध्य तिब्बत में कर्मा-कमछाङ् परम्परानुयायी अत्यधिक हैं तथा इनके बिहारों की संख्या भी अत्यधिक है। कर्मापा मीस्क्योद दोर्जे तथा पावो-चुगलग-फ्रेङ्-वा आदि ने तिब्बती साहित्य की प्रगति में पर्याप्त श्रीवृद्धि की है।

कर्मा कमछङ् ने तिब्बत की राजनीति में भी भाग लिया तथा वर्षों तक शासन का कार्यभार भी संभाला।

**फगडु कार्ग्युद्**

फगडु कार्ग्युद् के संस्थापक मिलारस्पा के अद्वितीय शिष्य द्वग्सपो ल्हर्जे के प्रधान शिष्य फगमो डुबा हैं[1]। इनका जन्म 'दो खम्स' क्षेत्र के दक्षिण भाग में हुआ। सात वर्ष की अल्पायु में ही इन्हें स्वयमेव विपश्यना-पद्धति प्राप्त हो गई। नवें वर्ष में ज-ख्यी-ल्हाखाङ् नामक बिहार के उपाध्याय ल्हि-ङे-यन-थुब-सु-छुल्ठीम्स तथा आचार्य ल्हिङे-ओद ज़ेर ग्याछो के आचार्यत्व में ये प्रव्रजित हुए और इन्हें दोर्जे ग्यालपो नाम दिया गया। कहा जाता है कि ये चित्रकला तथा अक्षरज्ञान बिना पढ़े ही सीख गये। खम क्षेत्र में रहने की अवधि में इन्होंने धर्म-दर्शन के अध्ययन के लिये करीब सोलह गुरुओं की शरण ली। इन्होंने बोधिचर्यावतार का भाष्य भी लिखा। उन्नीसवें वर्ष में ये ऊस ( मध्य तिब्बत ) में गये। स्तोद-लुङ् नामक स्थान पर इन्होंने गेशेस-ग्र्यामरवा तथा छावा छोस क्यी सेङ्गे से धर्म-दर्शन का अध्ययन किया। पच्चीसवें वर्ष की अवस्था में जुलफु में विनय के उपाध्याय 'ग्र्यामर' ने आचार्यत्व का तथा 'आर' ने द्वितीय

1. फग-डु-दोर्जे-ग्यालपो ( 1110-1170 ) द गारलैण्ड आफ महामुद्रा प्रेक्टिस, खन्पो कोन्चक 1986. P. 12.

आचार्यत्व का भार निभाया और ये उपसम्पन्न हुए। उपाध्याय और आचार्य से इन्होंने विनय की शिक्षा प्राप्त की तथा द्वितीय आचार्य से पारमिताशास्त्र आदि का अध्ययन किया। ञङ्-डन से इन्होंने बोधिचर्यावतार का अध्ययन किया तथा सभी में विद्वत्ता प्राप्त की, ऐसा कहा जाता है। अन्य सूत्र-तन्त्र आदि के अध्ययन के लिये इन्होंने अनेक गुरुओं की शरण ली। जिनमें मर-छोस-ग्यॉल, पलछेन-र्गालो, सा-छेन-कुन-ञीङ्, जीम्स लोचावा तथा जङ्सेम्स-ल्दावा-ग्यॉलछन् आदि प्रसिद्ध हैं। तदुपरान्त ये स्गम्पो में आये तथा यहाँ पर द्वग्सपो ल्हर्जे के शिष्यत्व में इन्हें उसकी प्राप्ति हुई, जिसके लिये ये उपसम्पन्न हुए थे। अपने जीवन को इन्होंने धर्म-दर्शन के अध्ययन के लिये समर्पित कर दिया था। 'कुन्जांग-नग-ठोत' में विद्यापीठ की स्थापना करने से ये 'फगमो डुबा', तथा रिन्छेन स्पुङ्सपा ( रत्नकूट उपशिला ) में निवास करने के कारण 'था-च्-व' इस नाम से प्रसिद्ध हुए। इनकी विद्वत्ता इसी से आंकी जा सकती है कि इनके अपने आठ सौ भिक्षु शिष्यों में से पाँच सौ छत्र-प्राप्त विद्वान् थे। कार्ग्युद् परम्परा का जो आगे बड़ा विस्तार हुआ, वह इन्हीं शिष्यों की विद्वत्ता के बल पर हुआ। इनके शिष्य केवल विद्वत्ता को ही प्राप्त नहीं थे, अपि तु सिद्ध पुरुष भी थे।

इनके चार पुत्रों ( शिष्यों ) ने अलग-अलग विषयों में विशेष योग्यता प्राप्त की, यथा— अधिमुक्ति में स्तग-लुङ्-थङ्पा-टशीस-पल, ज्ञान में स्नाफुवा-लीङ्-रस-पद्म दोर्जे, प्रज्ञा में स्फर-फुवा-लोटोस-सेङ्गे और शक्ति में छनबु-ग्यॉरस अद्वितीय थे। स्कल-ल्दन-येशेस सेङ्गे, र्तोग्स-ल्दन-मी-ञग्-स्गोम-रिङ्स, डुब-थोब-ञग्-रस्-सेवो और कुन-ल्दन चङ्पा-रसछुङ् ये चार उपदिष्ट पुत्र ( शिष्य ) कहे जाते हैं। धर्मस्वामी जिगर्तेन गोन्पो ( रत्नश्री ), बान्दा फुगपा, धर्मस्वामी ल्दुम और धर्मस्वामी तुम आदि को समरसज्ञाता शिष्य कहा जाता है। शेन स्गोम-करवा, ञङ्-शेन डोङ्वा, र्दोग-सेङ्गे-खवा और र्ची-लुङ्वा आदि चार हृदयपुत्र कहे जाते हैं। रिन्पोछे-शुग-र्चारवा, ल्हावा-गेदुन-स्क्याब्स, डुगु-स्तोन-व-लोटोस सेङ्गे और ग्यॉन-थङ्वा को अक्षरवान् पुत्र कहा जाता है। लामा मरवा, ये-फुगपा, गेर स्गोम और कल्याणमित्र सिंहश्री ये चार उपपुत्र कहे जाते हैं। इनके अलावा भी इनके विद्वान् तथा सिद्ध शिष्यों की संख्या अत्यधिक है। दनसा थील ( पीठ ) में डोगोन फगमो डुबा के बाद विद्यापीठ का कार्यभार स्क्युरा रिन्पोछे ( त्रैलोक्यनाथ रत्नश्री ) ने संभाला। इसके बाद ल्हङ्स-ल्हाजीग्स के गोत्र में उत्पन्न र्चान-स्ङा-डग्सपा-जुङ्-नस तदुपरान्त क्रमशः स्ङा-थोग-र्दुग्सपा, चु-ञोस पारिन्छेन दोर्जे, रिन्पो टग्सपा-येशेस, ञीस-छोदपा-डग्सपा-रिन्छेन, छोसर्जे-ञींङ्मा-व-डग्सपा-ग्यॉलछन्, चुञीस-सरमाव डग्सपा शेस रब तथा इनके भाई सीतु-जङ्-छुब-ग्यॉलछन् ने ऊस-चांग प्रान्त का अधिपतित्व स्वीकार किया। इसके बाद धर्मस्वामी सोदनम्स-ग्यॉलछन्, चन-स्ङा-पल-ल्दन-जङ्पो, ञेर-ञीस रिन्पोछे आदि अनेक विद्वान् एवं सिद्ध आये। इस प्रकार फगडु के विद्यापीठ से कार्ग्युद् सम्प्रदाय के अनेक बिहारों का विस्तार हुआ। यही नहीं, कार्ग्युद् का प्रसार तथा प्रगति मूलतः फगडु का ही विस्तार मालूम पड़ता है।

## जङ्-छ़लपा-कार्ग्युद्

इस शाखा के संस्थापक जङ्-डोवे-गोन्पो-युडगपा[1] हैं। इनका जन्म स्क्योशोद में हुआ। जन्म का नाम दरमा दिया गया। नवें वर्ष से अठारहवें वर्ष की आयु तक इन्होंने सूत्र एवं तन्त्र दोनों का विस्तृत अध्ययन किया। अपने छब्बीसवें वर्ष में उपसम्पन्न ( भिक्षु ) हुए तथा इनका नाम चो़न्डुस डग्सपा ( वीर्यकीर्ति ) रखा गया। इन्होंने गालो के सान्निध्य में रहकर अनेक उपदेशों का श्रवण किया। द्वगसपो ल्हर्जे के भतीजे और शिष्य छुल्ठीम्स-ञीङपो ( शीलगर्भ ) से भेंटकर इन्होंने महामुद्रा का विशेष अध्ययन किया तथा इसमें उन्हें योग्यता प्राप्त हुई। इन्होंने चित्तस्वभावता का दर्शन किया। तदुपरान्त 'गुङ् थाङ्' महाविहार की स्थापना की। इन्हें एक ही समय में अनेक स्थानों पर उपस्थित रहने की अभिज्ञा भी प्राप्त थी। ये अपने 72वें वर्ष में निर्वाण को प्राप्त हुए।

इनके अनेक शिष्य हुए, जिनमें नम-खा-ओद ( आकाशप्रभ ), खरागपा-दुलवा-ओद ( खरागपा विनयप्रभ ), ल्हछुग्पा ञील्दा-ओद ( ल्हा-छुग्पा आदित्यचन्द्रप्रभ ), डीरावा-शाक्य-प्रभ प्रसिद्ध हैं। इन चारों ने अलग अलग विहारों का निर्माण भी किया। दुलवा-ओद में खराग में इन्होंने ल्हु-दुल ( नागदमन ) नामक विहार की स्थापना की। इनके काल में इस महाविहार में दस हज़ार भिक्षुओं का महासंघ रहा करता था, ऐसी प्रसिद्धि है।

इस मूल विद्यापीठ का उत्तरदायित्व क्रमशः ञममेद-शाक्य-येशेस ( अद्वितीय शाक्य-ज्ञान ), लोबपोन-चङ्-येस ( आचार्य आद्युत्तर ), ल्हा-छुग्पा-ञो-ल्दा-ओद ( देवसम्पन्न आदित्य-चन्द्रप्रभ ), सङ्स-ग्यास-वुम ( लक्षबुद्ध ), सङ्स-ग्यास-ञीङ्पो ( बुद्धगर्भ ), सङ्स-ग्यास-रसपा ( बुद्धचीर ), सेर-खङ्-तेङ्पा ( स्वर्णकक्षोत्तर ) ने संभाला। इनके अतिरिक्त मरवा-ओद आदि शासन के कार्यभार को विशेष रूप से स्थायित्व प्रदान करने वाले पुरुषों का क्रमशः आगमन हुआ। इन्हीं की परम्परा को छ़लपा-कार्ग्युद्पा कहा गया।

छ़लपा शाखा के ही दरमा-जोननु और सङ्स-ग्यास-चो़न्डुस आदि ने तिब्बत के राजनीतिक शासन का भी वहन किया तथा इनके शासनकाल में छ़लपा कार्ग्युद् का काफी प्रसार भी हुआ।

## डीगुङ् कार्ग्युद्

इस परम्परा के संस्थापक स्क्योब्पा जिगतेन गोन्पो रिन्छेन पल ( 1143–1217 ), अर्थात् त्रैलोक्यनाथ रत्नश्री हैं। इनका जन्म तिब्बत के दोखम्स प्रान्त में दानमा नामक ग्राम में

1. 1123-1193 तिब्बती-चीनी शब्दकोश, पेकिंग संस्करण 1985, भाग ३, पृ० 2372.

हुआ। इनके पिता का नाम नलजोरपा दोर्जे (योगी वज्र) तथा माता का नाम रक्षी ज्रच् ुनमा था।

छोटी अवस्था में ही वह अध्ययन में प्रवीण हो गये। तथा अपने पिता से यमान्तक विषय और उपाध्याय दरमा (जो रिश्ते से उनके चाचा लगते थे) से सूत्र और तन्त्र के अनेक ग्रन्थों को हृदयंगम किया। इनका नाम च् ुनबा स्क्यब्स और दोर्जेपल भी पड़ा। उनकी अल्प आयु में ही पिता का देहान्त हो जाने से घर की निर्धनता को देखते हुए ये लोगों के घर पोथी-पाठ करने जाते थे और उससे प्राप्त दक्षिणा से अपनी माता व बहिन का पोषण करते थे। एक बार उन्हें दक्षिणा में एक बकरा मिला, जिसे ले आते समय खुद उम्र में छोटे व कमजोर होने से बकरा इन्हें घसीट ले गया, जिससे एक चट्टान के ऊपर इनका पदचिह्न बन गया, जो बाद में जब जेस रट्टतमा (बकरे के द्वारा घसीटा पदचिह्न) नाम से प्रसिद्ध हुआ। आठ वर्ष की अवस्था में वज्रयमान्तक और वज्रयोगिनी की इन्होंने साधना की। आचार्य दोर्जे ग्रीङ्पो से, जो गोस के शिष्य थे, गुह्यसमाज आदि का तथा भट्टारक खोरवा ल्हुङ्‌ख्येर से महामुद्रा का अध्ययन कर ये समाधिस्थ हुए। 11 वर्ष की अवस्था में माता को तथा 18 वर्ष की अवस्था में चाचा की भी मृत्यु हो जाने से इनकी अत्यन्त दयनीय स्थिति हो गई। एक बार उस इलाके में दुर्भिक्ष पड़ा, तो उन्होंने अपनी चिन्ता किये बिना पोथी-पाठ करने से प्राप्त दक्षिणा से अन्य भूखे-प्यासे लोगों की सेवा की। 20 वर्ष की अवस्था में दक्षिण प्रान्त जाकर आचार्य येशे से भट्टारिका का अभिषेक और उपदेश प्राप्त किया। 22 वर्ष की अवस्था में चीब लुङमोछे नामक स्थान पर साधना कर, दिन को महामुद्रा की और रात को उत्पत्तिक्रम की भावना कर, ध्यानमग्न रहने से इनका स्क्युरा स्म्रचाद्पा, ऐसा नाम पड़ा।

एक बार मध्यदेश से पधारे गोल्दा पण्डित के साथ वार्तालाप करने पर गोल्दा पण्डित ने सुनाया कि आजकल मध्यदेश में प्रकाण्ड विद्वान् एवं सिद्धेश्वर फगमोड्डुवा दोर्जे ग्यालपो विद्यमान हैं। ऐसा शुभ समाचार सुनने पर अनायास श्रद्धावनत हो अविलम्ब उनके पास जाने की तैयारी करने लगे तथा अपने शिष्य सेङ्‌-सेङ् द्वारा भेंटस्वरूप प्रदत्त सामग्रियों को लेकर अमी गेसल नामक व्यापारी के साथ पैदल ही दुर्गम स्थानों को पार कर अन्त में 25 वर्ष की अवस्था में 1167 ई० में थर्चा नामक पवित्र स्थान पर फगमोड्डुवा दोर्जे ग्यालपो से भेंट हुई। फगमोड्डुवा ने उन्हें अपने शिष्य के रूप में स्वीकार किया और बोधिप्रणिधानचित्त की शिक्षा दी। उसके बाद क्रमशः विस्तृत रूप से महामुद्रा का उपदेश और व्याख्या की। बाद में फगमोड्डुवा से बोधिचित्तसंवर ग्रहण किया और रिन्छेन पल (रत्नश्री) नाम से प्रकीर्तित हुए। इन्होंने फगमोड्डुवा की शरण में अत्यन्त कठोर परिश्रम कर सूत्र-तन्त्र ग्रन्थों का गहन अध्ययन किया। फगमोड्डुवा ने परिनिर्वाण को प्राप्त होने से पूर्व व्याकरण किया कि मेरा यह पीठ दशमी भूमि को प्राप्त एक उपासक धारण करेंगे। ऐसा व्याकरण कर 1170 ई० में फगमोड्डुवा दोर्जे ग्यालपो महापरिनिर्वाण

